sacred way, till my mission is done and she stands free for the good of humanity and to the Glory of God." He kissed the noose with cries of *Vande Mataram*.

*Vande Mataram* as the expression of Indian Nationhood, was soon to travel to the Pacific coast of the United States of America. By early 1920s a substantive colony of Punjabis had come into existence, which faced extreme racial discrimination. As protest to this, the famous Ghadr Movement began in 1913 with Sohan Singh Bhakna as its founder and later Lala Hardayal as its most famous leader.

There is an interesting reference to *Vande Mataram* by historian and journalist Khuswant Singh. In an article on Ghadr rebellion published in the Illustrated Weekly of India (February 26, 1961), Singh writes, "On April 7, 1917, the United States had declared war on Germany. Its first act was to arrest those who had violated its neutrality in the preceding years. In November, 1917, 17 Indians and 16 Germans were arraigned before Mr Justice Van Fleet at San Francisco and charged under Section 37 of the Federal Penal Code. The Germans were members of their country's consular corps who had passed money to the Indians. The Indians were members of the Ghadr Party and included men like Bhai Bhagwan Singh, Ram Chandra, Tarak Nath Das, Sontokh Singh, Imam Din and Govind Bihari Lal.

"The trial lasted six months and made headline news in the newspapers of the world.

It opened on a dramatic note. The chief Crown witness was one Jodh Singh who had been put through many months of third degree by the British police at Singapore. He refused point-blank to testify and shouted defiantly, "I will die with my own countrymen!" The Indian accused rose from their seats and acclaimed him with cries of *Vande Mataram*! and "Brother, we salute you!"

Today: The Congress plays *Vande Mataram* to the tune of Muslim orthodoxy in 1930s

(Courtesy: *The Pioneer*)

■

संपादकीय

# हमारा प्राण है वन्देमातरम्

वंदेमातरम् भारत के ललाट का श्रृंगार है। वंदेमातरम् हर भारतीय की आत्मीय पुकार है। कृतज्ञ भारत का आगाज है। यह बलिदानी परम्परा का उद्घोष है। इसमें भारत को एकता के सूत्र में बांधने का सामर्थ्य है। यह हमारी एकता-अखंडता की पहचान है। यह मात्र गीत नहीं दुश्मनों के लिए ललकार है। इसका सरकार से नहीं राष्ट्र से सरोकार है। यह गीत न अमीर का है न गरीब का। यह न ऊंच का है न नीच का। यह न केवल गांव का और न ही केवल शहर का। यह न केवल किताब की शोभा है और न मात्र गीत। यह गीत प्रत्येक मातृभक्त भारतीय का है। इस पर किसी एक का नहीं सभी का एकाधिकार है। इसका एक-एक शब्द मन को स्पंदित और झंकृत करता है। इसमें अरुणोदय का संदेश है। इसमें सूर्योदय सा तेज है। इसमें सायं की गोधूलि बेला है। इसमें चांद सी शीतलता है। इसमें तप और तपस्या है। इसमें समर्पण है। इसमें संस्कृति और संस्कार है। मां का दुलार है। मां की लोरी है। इसमें जन-जन का प्यार है। यह गीत सबका है। सब इसे गाते हैं। जो गाते नहीं वे गुनगुनाते हैं। जो गुनगुनाते नहीं वे खड़े होकर सम्मान देते हैं। उन्हें मालूम है कि यह मां की पूजा है। अर्चना है। आराधना है। यह मां की आरती है। यह सैनिकों की सारथी है। यह सीमाओं की प्रहरी है। यह हिमालय का मुकुट है। इसमें अलौकिकता है। इसमें कुशलता है। इस गीत का एक-एक शब्द शहीदों के रक्त से सना हुआ है। यह गीत आजादी की कहानी है। यह गीत, इतिहास की गाथाओं से जुड़ी संपदा है। इस गीत ने पराधीनता की बेड़ियां काटी थीं। अंग्रेजों के छक्के छुड़ाए हैं। उन्हें भारत छोड़ने पर मजबूर किया था। इसी गीत को गाते-गाते और गुनगुनाते लोग फांसी का फंदा चूम लेते थे। इस गीत ने स्वतंत्रता संग्राम में भाई से बिछुड़े बहन को, बेटे से बिछुड़े मां को, पिता से बिछुड़े बेटे को, पति से बिछुड़ी पत्नी को, बेटे से बिछुड़े पिता को कभी रोने नहीं दिया। उल्टे इसने उन सभी को भी वतन पर मर मिटने की प्रेरणा दी। इस गीत में ओज है। उमंग है। उत्साह है। ज्योति है। प्रकाश है। प्रभात है। प्रफुल्लता है। इस गीत में 'मद' को चूर-चूर करने की, 'तम' को दूर करने की, 'यम' से भी दो-दो हाथ करने की और अपने लक्ष्य को प्राप्त करने की अपार क्षमता है। इसमें चिड़ियों की चहकान है। बालबोधों की मुस्कान है। कोयल की कुहुक-कुहुक गान और बांसुरी की तान है। इसमें जन-जन का मन है। यह गीत सबका मीत है। यह गीत,

भोर-दुपहरिया, शाम के साथ-साथ रात को ही नहीं बल्कि हर समय गाया जाता है। यह 'मां' की पहचान है। आंचल का दूध है। वात्सल्यता का प्रतीक है। इसमें आत्मीयता है। अपनत्व और बंधुत्व है। इसमें मातृभक्ति और राष्ट्रभक्ति है। इस गीत में दिव्य शक्ति है। इसे जितनी बार गाते हैं, उससे कहीं अधिक बार गाने की प्रबलतम इच्छा जग जाती है। इसमें संवेदना है। सहनशीलता है। सद्भावना है। सहानुभूति है। यही राष्ट्र का मर्म है। यही धर्म है। यही राष्ट्र का मूलमंत्र है। यह राष्ट्रसंदेश है। यह मात्र राष्ट्रीय गीत नहीं, गीता और रामायण है। इसमें तुलसी का राम चरित मानस है। इसमें सूर रहीम और कबीर के दोहे हैं। इसमें रसखान के गीत हैं। इसमें मीरा का कृष्णभाव है। इसमें राम सी मर्यादा है। सीता का सत् है। हनुमान सी शक्ति है। इसमें कृष्ण की कर्मशीलता है। इसमें भीष्म की प्रतिज्ञा है। अर्जुन सा लक्ष्य है। द्रोपदी सा धीर है। इसमें आध्यात्मिकता है। इसमें संगीतकार तानसेन की तान है। इसमें महाराणा प्रताप के चेतक की चपलता है। छत्रपति शिवाजी की वीरता-शूरता की धमक है। झांसी की महारानी लक्ष्मीबाई के तलवार की चमक है। इसमें अपनों को समेटने की और दुश्मनों को तोड़ने की अपार क्षमता है। इसमें तिरंगे की शान है। इसमें भारत की लाज है। साख और धाक है। जब इस देश के नौनिहाल सुनते हैं तो उनकी बाहें फड़कने लगती हैं। किशोर सुनते हैं तो ताल ठोंकने लगते हैं। तरुणाई तेवर दिखाने लगती है। प्रौढ़ बंधन तोड़ जोश से भर जाते हैं और वृद्ध लाठी जमीन पर टेकने के बजाए उसे हवा में घुमाने लगते हैं।

वंदेमातरम् गान नहीं राष्ट्र का तराना है। यह गीत राष्ट्रजीवन की धमनियों और शिराओं से जुड़ा है। यह गीत हमें एहसास कराता है कि हम भारतीय हैं। यह गीत एहसास कराता है कि हम सभी लोग भारतमाता की संतान हैं। यह गीत एहसास कराता है कि यहां गंगा, यमुना, सरस्वती जैसी अनेक पवित्र नदियों का प्रवाह निरंतर जारी है। यहां की पर्वतमालाएं अपनी उच्चतम शिखरों से सभी भारतीयों को वंदेमातरम् का उद्घोष सुनाते हुए, यह विश्वास दिलाते हैं कि भारत सुरक्षित है। इसकी अस्मिता को कोई खतरा नहीं है। यह गीत इस बात का एहसास कराता है कि हमारी आजादी में पुरखों का बलिदान समाया हुआ है। यह गीत इस बात का एहसास कराता है कि आने वाले दिनों में कोई दूसरा राष्ट्र हम पर आंखें तरेर नहीं सकता। यह गीत शक्ति, भक्ति, युक्ति और मुक्ति का एहसास कराता है। इस गीत में सरलता है। सहजता है। कोमलता है। सफलता है और हार्दिक प्रसन्नता है। इस गीत में ममता, समता और सामाजिक समरसता है। इस गीत में प्रकृति है। इस गीत में समृद्धि है। इस गीत में उत्सवी उमंग है। इस गीत में सभी धर्म, संप्रदाय और उपासना पद्धति समाहित है। इस गीत में वेद, पुराणों और उपनिषदों का भाव है। इस गीत में गीता, कुरान बाइबिल है। इस गीत के बिना भारत अधूरा है। भारतमाता अधूरी है। हम सब अधूरे हैं। राष्ट्र

अधूरा है। संस्कृति अधूरी है। संस्कार अधूरे हैं। अतः हम सभी बिना 'वंदेमातरम्' के पूर्ण नहीं हो सकते। हमारी पूर्णता के लिए हमें भारत में वंदेमातरम् का गायन करना ही चाहिए। हम करेंगे और सदैव करते रहेंगे। वंदेमातरम् अजर-अमर हैं। इसी में हमारा अतीत है, वर्तमान और भविष्य है। इसकी अबाध गति और इसके प्रति व्याप्त अपार श्रद्धा पर चोट करने वालों को अंत में मुंह की खानी ही होगी। यह किसी सरकारी फरमान का मोहताज नहीं है।

–प्रभात झा

# वन्देमातरम्

वन्दे मातरम् सुजलाम् सुफलाम् मलयज्शीतलाम्
शस्यश्यामलाम् मातरम्।। वन्देमातरम्।। १।।

शुभ्रज्योत्सनां पुलकितयामिनीम्
फुल्लकुसुमित द्रुमदलशोभिनिम्
सुहासिनीम् सुमधुरभाषिनीम्
सुखदाम् वरदाम् मातरम्।। वन्देमातरम् ।। २।।

कोटि-कोटि कंठ कलकल निनाद कराले
कोटि-कोटि भुजैधृत खरकरवाले
अबला केनो मां एतो बोले
बहुबलधारिणीम् नमामि तारिणीम्
रिपुदलवारिणीम्।। वन्देमातरम्।। ३।।

तुमि विद्या तुमि धर्म
तुमि हृदि तुमि मर्म
त्वं हि प्राणाः शरीरे
बाहु ते तुमि मां शक्ति
हृदये तुमि मां भक्ति
तोमारई प्रतिमा गोड़ि मन्दिरे-मन्दिरे मातरम् ।। वन्देमातरम्।। ४।।

त्वं हि दुर्गा दशप्रहरणधारिणी
कमला कमलदलविहारिणी
वाणी विद्यादायिनी, नमामि त्वां, नमामि कमलाम्
अमलाम्, अतुलाम, सुजलाम् सुफलाम्, मातरम्।। वन्देमातरम्।। ५।।

श्यामलाम्, सरलाम्, सुस्मिताम्, भूषिताम्
धरणीम्, भरणीम्, मातरम्।। वन्देमातरम्।। ६।।

# वंदेमातरम्

## हिंदी अनुवाद

हे! धरती माता, मैं आपको प्रणाम करता हूं। यहां स्वच्छ जल वाली नदियां बहती हैं, यह फलदार वृक्षों से युक्त है, यहां शीतल चंदनयुक्त हवाएं चलती हैं, और यहां की धरती सघन धानों से युक्त होने के कारण काली दृष्टिगोचर होती है, ऐसी धरती माता को मैं प्रणाम करता हूं।

यहां रात्रि में श्वेत चांदनी छिटक कर पुलकित होती है, अर्थात् जिस चांदनी की उपस्थिति में वहां रहने वाले पुलकित होते हैं। यहां खिले हुए पुष्प और घने पत्तों वाले वृक्ष शोभायमान होते हैं। यह सुंदर हंसीयुक्त और मधुरवाणी बोलने वाली है। सदैव सुख देने वाली और वर देने वाली माता मैं आपको प्रणाम करता हूं।

यहां रहने वाले सत्रह करोड़ कंठ कभी प्रसन्नतापूर्वक शांत नदी की धारा के समान कल-कल करते हैं और कभी-कभी चंडी का विकराल रूप-धारण कर गरजते हैं। जिसकी दुगुनी अर्थात् चौदह करोड़ भुजाएं तीक्ष्ण तलवारों धारण किए हुए हैं ऐसी माता को कौन कहता है कि तुम अबला हो। अपार बल धारण करने वाली माता आपको प्रणाम करता हूं। आप सभी दुखों से तारने वाली हैं, मुक्ति देने वाली माता हैं। शत्रुओं के समूह से लड़ने की शक्ति देने वाली माता मैं आपको प्रणाम करता हूं।

तुम ही विद्या हो, तुम ही धर्म हो, तुम ही ईश्वर हो, कर्म भी तुम ही हो, तुम ही शरीर में प्राण हो। हे मां! तुम ही भुजाओं की शक्ति हो, तुम ही हृदय की भक्ति हो।

तुम्हारी प्रतिमा प्रत्येक मंदिर में विराजमान है। तुम ही दुर्गा हो, जिसकी दसों भुजाएं शस्त्र धारण किए हुए हैं। तुम ही कमल के दल पर विहार करने वाली लक्ष्मी हो। तुम ही विद्या दान करने वाली सरस्वती हो। मैं आपको प्रणाम करता हूं।

लक्ष्मी के समान, स्वच्छ, अतुलनीय बल धारण करने वाली माता आपको प्रणाम है। यहां स्वच्छ जल से युक्त नदियां बहती हैं, यह फलदार वृक्षों से युक्त है। हे माता! आपको मैं प्रणाम करता हूं।

सघन धानयुक्त श्यामल रंग की, सरल, सुखद मुस्कानयुक्त, आभूषण से सुसज्जित, सभी को धारण करने वाली, सभी का भरण-पोषण करने वाली माता, आपको मैं प्रणाम करता हूं।

हे धरती माता! आपको मैं प्रणाम करता हूं। ■

# राष्ट्र-मंत्र वन्देमातरम्

राष्ट्र की जय चेतना का गान वन्देमातरम्।
राष्ट्रभक्ति प्रेरणा का गान वन्देमातरम्।।

राष्ट्रभक्ति के जीवन्त प्रतीक राष्ट्रगीत की रोचक गाथा निम्न प्रकार है:

- राष्ट्रगीत वन्देमातरम् के रचयिता श्री बंकिमचन्द्र चट्टोपाध्याय का जन्म २६ जून सन् १६३८ को बंगाल के नौहाटी जनपद के कांटालपाड़ा ग्राम में हुआ था। इनके पिताजी का नाम यादवचन्द्र चट्टोपाध्याय था।
- बंकिमचन्द्र चटर्जी काफी मेधावी छात्र थे। स्नातक की परीक्षा उत्तीर्ण करने के बाद ७ अगस्त सन् १८५८ को उन्होंने सरकारी सेवा में यशोहर जिले के डिप्टी कलेक्टर के रूप में पद ग्रहण किया।
- अंग्रेजी हुकुमत के रूप में भारतीयों के साथ सौतेला व्यवहार होने के कारण ३० वर्षों की सुदीर्घ सेवा के बावजूद उन्हें प्रोन्नति नहीं दी गयी। चट्टोपाध्याय ने अपने सेवा काल में ही फिरंगियो की भेदभावपूर्ण नीति के विरूद्ध अपने ओजपूर्ण आलेखो के द्वारा संघर्ष का शंखनाद कर दिया था।
- वन्देमातरम् गीत की रचना तो श्री बंकिमचन्द्र ने सन् १८७४ ई. में ही कर दी थी किन्तु आम लोगों को इसकी विशेष जानकारी नही थी।
- अप्रैल १८८१ में बंगला पत्रिका 'बंग दर्शन' में इसके प्रथम प्रकाशन के बाद ही आम जनता का ध्यान इस गीत की ओर आकृष्ट हुआ।
- सन् १८८२ में श्री चटर्जी के सर्वाधिक चर्चित उपन्यास 'आनन्दमठ' के प्रकाशन के बाद तो इस गीत की धूम न सिर्फ शहरो-नगरों और गांवों में बल्कि मातृभूमि के प्रेम में पागल सन्यासियों के मुख से खंडहरों, पहाड़ों और जंगलों में भी सुनाई देने लगी तथा राष्ट्रीय भावनाओं को उत्प्रेरित करने का काम वन्देमातरम् के माध्यम से होने लगा। (हम सभी को 'आनन्दमठ' पढ़ना चाहिए)।
- सन् १८६६ में कलकत्ता में हुए कांग्रेस अधिवेशन में कविवर श्री रविन्द्रनाथ टैगोर ने इस गीत को सर्वप्रथम संगीतबद्ध कर गाया। इसके

बाद तो इसका सर्वत्र प्रचार किया गया और फिर तो कांग्रेस अधिवेशनों का शुभारम्भ व समापन इसी गीत से होने लगा।

- सितम्बर १६०५ में लार्ड कर्जन ने जब बंगाल विभाजन की घोषणा ब्रिटिश सत्ता की राजधानी कलकत्ता में की तो बंगाल सहित पूरे देश में भूचाल सा आ गया और पूरा देश वन्देमातरम् के नारे से गूंज उठा। देशभक्तों की आस्था का शब्द वन्देमातरम्, लार्ड कर्जन की दृष्टि से राजद्रोह का प्रतीक बन गया तथा पूर्वी बंगाल में कर्जन के अधीनस्थ ले. गर्वनर फुलर ने वन्देमातरम् पर कानूनन प्रतिबंध लगा दिया। बाबू सुरेन्द्रनाथ बनर्जी के नेतृत्व में 'बन्दी विरोधी समिति' ने इसका विरोध करने का बीड़ा उठाया। इस प्रतिबंध ने आग में घी का काम किया और देखते ही देखते वन्देमातरम् देशभर में सर्वव्यापी हो गया, फिर तो अंग्रेजों के अत्याचार जितने बढ़ते थे उतनी ही तेजी से प्रतिकार भी होता था।
- १४ अप्रैल १६०६ को कांग्रेस का प्रान्तीय अधिवेशन बंगाल के बारीसाल में होना था। इसके पूर्व ही सरकार ने गांव-गांव में दीवारों पर पोस्टर चिपका कर घोषणा की कि जो भी व्यक्ति वन्देमातरम् गायेगा उसे दण्डित किया जायेगा। इसकी प्रतिक्रिया में युवकों ने अमृत बाजार पत्रिका के तत्कालीन सम्पादक मोतीलाल घोष के साथ न सिर्फ जुलूस निकाला बल्कि पूरे जोश के साथ वन्देमातरम् भी गाया। पुलिस ने प्रदर्शनकारियों पर बर्बतापूर्वक लाठी चार्ज किया जिसमें कई लोग बुरी तरह घायल हो गये।
- बारीसाल के जुलूस पर सरकार के हिंसक हमले की पूरे देश में जबरदस्त प्रतिक्रिया हुई और सर्वत्र वन्देमातरम् का जयघोष सुनाई पड़ने लगा। परिणामस्वरूप लार्ड कर्जन को भारत छोड़कर स्वदेश वापस जाना पड़ा। ६ अगस्त १६०६ को विपिन चन्द्र पाल ने अंग्रेजी में दैनिक 'वन्देमातरम्' का प्रकाशन प्रारम्भ किया। बाद में इसका संपादन श्री अरविन्द ने संभाला और उन्होंने लिखा कि बंग-वासी सत्य की साधना से रत थे, तभी किसी दिव्य क्षण में से किसी ने नारा दिया और असंख्य कंठों से राष्ट्रमंत्र वन्दे मातरम् मुखरित हो उठा।
- भगिनी निवेदिता ने कलकत्ता कांग्रेस में वन्देमातरम् से अंकित राष्ट्रध्वज तैयार किया। लाला लाजपत राय ने १६२० में दिल्ली से हिन्दी में १६४१ में मुम्बई से गुजराती में वन्देमातरम् अखबार निकाले फिर तो एक दूसरे का अभिवादन करते समय भी वन्देमातरम् का उद्घोष आरम्भ हो गया।
- शहीद मदन लाल धींगरा को फांसी मिलने पर उनका बयान 'आह्वान' शीर्षक से डेली न्यूज में प्रकाशित हुआ जिसका अन्तिम शब्द था

वन्देमारम्।

- नासिक में वन्देमातरम् पर प्रतिबंध के विरूद्ध आवाज उठाने पर वामनराव खरे, बाबा सावरकर एवं नौ छात्र पकड़े गये, पुलिस की लाठियों को वन्देमातरम् की ढाल पर सहने वाले इन वीरों के तो मुकद्दमे का नाम ही वन्देमातरम् कांड पड़ गया।
- राष्ट्रीय स्वयंसेवक संघ के संस्थापक डा. केशव बलिराम हेडगेवार को वन्देमातरम् गाने के कारण ही उन्हें स्कूल से निकाल दिया गया था।
- स्वातंत्र्य वीर विनायक दामोदर सावरकर को जिन लेखों के कारण काला पानी की सजा मिली, उनमें सबसे प्रमुख लेख वन्देमातरम् ही है। जो १६०७ में मुम्बई से प्रकाशित होने वाले अखबार 'बिहारी' में छपा था।
- किंगफोर्ड पर बम फेंककर उसे मारने का प्रयास करने वाले खुदीराम बोस की ११ अगस्त १६०८ को फांसी दे दी गयी। उनकी शवयात्रा से लेकर शरीर चिता पर रखे जाने तक एक ही स्वर सुनाई पड़ता था 'वन्देमातरम्'।
- रामप्रसाद बिस्मिल १६ दिसम्बर १६२७ को वन्देमातरम् का उद्घोष करते हुए ही फांसी के फंदे पर झूले थे।
- १२ फरवरी सन् १६३४ को वधशाला की ओर जाते हुए क्रांतिकारी सूर्यसेन के कंठ से वन्देमातरम् का स्वर ही गूंज रहा था। इस स्वर को रोकने के लिए पुलिस ने फांसी से पहले ही इस वीर पर लाठियों की बरसात की। उसी समय कारागार में भी इस नारे की गूंज शुरू हुई और राजबंदियों की पिटाई के बाद सूर्यसेन को अचेत अवस्था में ही फांसी दे दी गयी।
- इतने बलिदानों के बाद भी कुछ देशद्रोही तत्व इस राष्ट्रगान का विरोध कर रहे थे। पहली बार वन्देमातरम् का विरोध १६२३ के कांग्रेस के काकीनाड़ा अधिवेशन में मो. अली जिन्ना ने किया। इसके बाद तो मुसलमानों ने वन्देमातरम् के विरोध का रास्ता ही अपना लिया।
- १६३७ के मुसलिम लीग के अधिवेशन में जिन्ना ने मुसलमानों को वन्देमातरम् के बहिष्कार का आदेश दिया। इसके बाद कांग्रेस ने मुसलिम भावनाओं को तुष्ट करने की दृष्टि से वन्देमातरम् को खण्डित कर इसके पहले दो पदों को ही गाने की घोषणा कर दी। कांग्रेस की इसी तुष्टिकरण की नीति से मुसलिम कट्टरपंथियों के हौसले बढ़े और उन्होंने तब से लेकर आज तक वन्देमातरम् का विरोध बदस्तूर जारी रखा तथा कांग्रेस उसी नक्शेकदम पर चलते हुए आज भी वन्देमातरम् की शताब्दी मनाने में भी आनाकानी कर रही है तथा यूपीए सरकार के मानव संसाधन मंत्री श्री अर्जुन सिंह कह रहे हैं कि जिसकी मर्जी हो वह गाये या

जिसकी मर्जी न हो व न गाये।

- राष्ट्रभक्ति के जीवन्त प्रतीक के रूप में बंकिम बाबू ने जिस राष्ट्रगीत की रचना की थी उस वन्देमातरम् की शताब्दी न मनाने का पातकीय षडयंत्र आज इस देश में किया जा रहा है।

जिस गीत के कारण सदियों से सुप्त देश जाग उठा और अर्धशताब्दी तक स्वतंत्रता संग्राम का प्रेरक बना रहा, जिस गीत के पीछे न जाने कितनी माताओं की गोद सूनी हो गई, कितनी स्त्रियों की मांग का सिन्दूर धुल गया। बंग-भंग आन्दोलन के समय जो गीत धरती से आकाश तक गूंज उठा, बंगाल की खाड़ी से निकलकर जिसकी लहरें इंग्लिश चैनल पारकर ब्रिटिश पार्लियामेंट तक पहुंच गई, जिस गीत के कारण बंगाल का विभाजन न हो सका, उसी गीत को अल्पसंख्यकों की तुष्टि के लिए खंडित किया गया। यहां तक कि उन्हें खुश करने के लिए हमारी मातृभूमि को भी खंडित किया गया। उसके बाद भी जनमानस को उद्वेलित करने वले इस गीत को प्रमुख राष्ट्रीय गीत के रूप में स्वीकार नहीं किया गया। जो गीत गंगा की तरह पवित्र, स्फटिक की तरह निर्मल और देवी की तरह प्रणम्य हैं उसी गीत को स्वतंत्रता प्राप्ति के बाद दूध की मक्खी की तरह निकाल दिया गया। भारतीय राजनीति का यह निर्मम परिहास नहीं तो और क्या है? इसका निर्णय भारत के भावी वंशधर अवश्य ही करेंगे।

■

## संसार का दूसरा सर्वाधिक लोकप्रिय गीत है वन्दे मातरम्

संसार के सर्वाधिक लोकप्रिय गीतों में से एक है वंदे मातरम्। सन् २००२ में बी.बी.सी. द्वारा कराए गए एक सर्वे में यह जानकारी प्रकाश में आई। बी.बी.सी. ने सन् २००२ में अपनी ७०वीं वर्षगांठ पर दुनिया के १५५ देशों में इन्टरनेट पर यह सर्वे कराया था और संसार के दस सर्वश्रेष्ठ लोकप्रिय गीतों के बारे में लोगों से राय मांगी थी। लाखों लोगों ने इस सर्वे में हिस्सा लिया। बी.बी.सी. ने इस सर्वे के आधार पर 'वन्दे मातरम्' को विश्व के सर्वाधिक लोकप्रिय गीतों में दूसरा स्थान दिया। पहला नंबर आयरलैण्ड के राष्ट्रगीत 'ए नेशन वन्स अगेन' को मिला था।

# इतिहास के पन्नों से

बंकिमचन्द्र ने दुर्गा तथा काली माता को भारत माता के स्वरूप में देखा। अपनी जन्मभूमि को मातृपूजा से जोड़ा, जन्मभूमि को मातृस्वरूप में देखा। उस अवधारणा की मूल परिकल्पना प्राचीन वैदिक वाङ्मय के अध्ययनकर्ता थे। अतः वैदिक वाङ्मय की परिकल्पनाओं का उनके मन-मस्तिष्क पर प्रभाव पड़ना अवश्यंभावी था। इस प्राचीन वाङ्मय के आधार पर ही उन्होंने 'वन्देमातरम्' गीत के माध्यम से मातृभूमि तथा उसके पूजन की अवधारणा अधिक दृढ़ की। 'वन्देमातरम्' इसलिए वेदमंत्र जैसा स्थापित हो गया।



१८७५ के कार्तिक मास में बंकिमचन्द्र की कलम से प्रस्फुटित हुआ गीत 'वन्देमातरम्' साहित्यिक क्षेत्रों में पहुंच भी गया; किन्तु यथार्थ में वह लोगों के सामने आया उनके उपन्यास 'आनंदमठ' के माध्यम से। १८८० से '८२ के बीच यह उपन्यास 'बंग दर्शन' में धारावाहिक रूप में प्रकाशित होने लगा। बंगला साहित्य जगत में उसने तहलका मचा दिया, क्योंकि 'आनंदमठ' देश के लिए जीने-मरनेवाले क्रांतिकारी संन्यासियों की कहानी है। 'वन्दे मातरम्' काव्य को 'आनंदमठ' उपन्यास में केन्द्रीय स्थान प्राप्त हो गया। 'आनंदमठ' के प्रकाशन के बाद 'वन्देमातरम् को भी अधिक मान्यता मिली। इस वास्तविकता के बावजूद 'वन्देमातरम्' गीत का अपना स्वतंत्र अस्तित्व था ही। यह गीत उपन्यास की कथावस्तु में इतनी सहजता से घुल-मिल गया है कि उसकी रचना स्वतंत्र रूप से पहले की गई होगी, ऐसा लगता ही नहीं। १८७५ के बाद पहली बार 'वन्दे मातरम्' की चर्चा बंगला साहित्य में होने लगी थी।



७ अगस्त, १६०५ को कलकत्ता के कॉलेज चौक में हजारों छात्रों की सभा हुई। इतनी भीड़ उमड़ी कि पहले टाउन हॉल में तय सभा को चार स्थानों में आयोजित करना पड़ा। उसी गरमाए वातावरण में किसी ने जोर से नारा दिया- 'वन्दे मातरम्'। चमत्कार हो गया! सबको एक संजीवन मंत्र मिल गया। हजारों तरूणों ने जवाब में जयघोष के साथ नारा लगाया- 'वन्दे

मातरम्'। सागर पर एक के बाद एक लगातार लहरें जिस तरह उठती हैं वैसे ही जनसागर में लहरों की तरह नारा गूंजने लगा- 'वन्दे मातरम्'। श्री अरविन्द ने इस घटना के बारे में लिख रखा है कि 'वन्दे मातरम्' भारतीय स्वतंत्रता संग्राम का पहला युद्धमंत्र बुलंदी के साथ कैसे जाहीर हो गया!



सन् १९०५ में गांधीजी ने लिखा था, 'बंकिमचंद्र द्वारा रचित 'वन्दे मातरम्' गीत अब सारे बंगाल में काफी लोकप्रिय हो गया है। स्वदेशी के आंदोलन के लिए बंगाल में हो रही विशाल जनसभाओं में आनेवाले लाखों लोग इस गीत को बड़े प्रेम से गाते हैं। इस गीत को हमारा राष्ट्रगीत बनना चाहिए, इतनी लोकप्रियता इसे मिल चुकी है, ऐसा कहा जा रहा है। अनेक राष्ट्रगीतों की तुलना में 'वन्देमातरम्' अत्यंत भावोत्कट और मधुर गीत है। अन्य राष्ट्रगीतों में जहां दूसरों के बारे में निंदा का स्वर पाया जाता है वहां 'वन्देमातरम्' में ऐसी कोई द्वेष-भावना नहीं है, कोई दोष नहीं है। इस गीत का केन्द्रबिन्दु तो यही है कि हममें देशभक्ति की भावना जाग जाए।



'वन्देमातरम्' में वर्णित माता या मातृभूमि अन्य सबसे श्रेष्ठ है, 'अनंत स्वरूपी' है। इस गीत में देश का या उसके प्रांतों अथवा भारतभूमि के भौगोलिक प्रदेशों की नामावली का उल्लेख न भी हो; गीत में आए उसके वर्णन से उसका सर्वव्यापी दर्शन अवश्य होता है। 'वन्देमातरम्' गीत की भाषा संस्कृत प्रचुर है। गीत का स्वरूप नमनात्मक है। इस भूमि की समृद्धता, सामर्थ्य सब कुछ देवी के प्रतीकात्मक रूप में है। उसका वह दुर्गा स्वरूप, सिंह, पांवों तले कुचला गया शत्रु, इस मातृभूमि के दस हाथ और उनमें धारण किए शस्त्र सारा प्रतीकात्मक स्वरूप में है। भारतीय कला प्रतीकों पर ही आधारित है। चित्रकला, शिल्पकला, संगीत सबमें प्रतीकों और रूपकों का विपुल मात्रा में उपयोग किया गया है।



'वन्देमातरम्' गीत को हम अतीव श्रद्धा से गाते है। इस गीत के बारे में हम सबके मन में आदर तथा सम्मान की भावना है। यह हमारा राष्ट्रगीत है। इसने ही हमारे सभी नेताओं को मातृभूमि की सेवा और उसकी आजादी के लिए सर्वस्व का त्याग करने की प्रेरणा दी है। यही जयघोष करते हुए कई महापुरूष निर्भय होकर फांसी पर चढ़ गए। 'वन्दे मातरम्' कहने के कारण फांसी की सजा मिली, तब भी वे विचलित नहीं हुए। हाथ में 'गीता' लेकर और मुख से 'वन्देमातरम्' का जयघोष करते हुए उन्होंने आत्मबलिदान कर दिया। इस आंदोलन के कारण ही अंत में अंग्रेजों को यहां से चला जाना पड़ा। हमें आजादी मिली और आज हम उसका उपभोग कर रहे हैं। ■

# वंदेमातरम् का विरोध - राष्ट्र का विरोध

वन्देमातरम् को उसकी शताब्दी वर्ष में विवाद का मुद्दा बनना पड़ेगा, देश ने यह बात कभी नहीं सोची थी। जिस राष्ट्रगीत की धुन पर आजादी के मतवालों ने प्राणों की बाजी लगा दी और अंग्रेजों के छक्के छूट गए, ऐसे वंदनीय राष्ट्रगीत' पर केन्द्र की यूपीए सरकार राजनीति करे तो भला किसका खून नहीं खौलेगा। देश की सबसे बड़ी संविधानसभा में सत्रावसान के समय हमारे सांसदगण 'वन्देमातरम्' के पश्चात ही सदन छोड़ते हैं। इतना ही नहीं सिनेमाघरों में भी सिनेमा समाप्त होने पर राष्ट्रगान होता था। उस समय दर्शक खड़े होने के बजाए सिनेमाघर छोड़ने को आतुर रहते थे। इस तरह राष्ट्रगान का अपमान होता था। न्यायालय में जब इस आशय पर मामला रखा गया तो न्यायालय ने आदेश दिया कि सिनेमाघरों में सिनेमा समाप्त होने के बाद होने वाले 'राष्ट्रगान' के दौरान 'राष्ट्रगान' का अपमान होता है, अतः वह नही गाया जाए। इस निर्णय से 'राष्ट्रगान' के प्रति भारतीय भावना को सम्मान दिया गया।

'वन्देमातरम्' किसी धर्म, जाति विशेष का उद्घोष नहीं हैं। यह वह उद्घोष है, जिसके गूंजने से आज भी हर भारतीय रोमांचित हो जाता है। 'वन्देमातरम्' प्रेरणा का प्रतीक शब्द, ब्रह्म है। जब हम 'वन्देमातरम्' कहते हैं तो भारतमाता हमें आशीष देती हुई प्रतीत होती है। 'वन्देमातरम्' हमारी आन-बान-शान का प्रतीक है।

'वन्देमातरम्' की महत्ता को समझते हुए ही वर्तमान यूपीए सरकार के प्रधानमंत्री की अध्यक्षता में वन्देमातरम् शताब्दी वर्ष मनाने का निर्णय लिया गया और प्रत्येक शिक्षण संस्थानों में इसका गायन करने को लेकर एक पत्रक मानव संसाधन मंत्रालय द्वारा सभी राज्यों में भेजा गया। वास्तव में यूपीए सरकार का यह निर्णय सराहनीय था। पर अचानक 'बनारस' में जब केन्द्रीय मानव संसाधन मंत्री अर्जुन सिंह पहुंचे तो उन्होंने 'वन्देमातरम्' का विरोध करने वाले कुछ कट्टरपंथियों के समक्ष अपना बयान बदलते हुए कहा कि उन्होंने 'वन्देमातरम्' का गायन किसी के लिए अनिवार्य नहीं किया है जबकि सभी को पता है कि उन्हें ऐसा नहीं कहना चाहिए था। क्योंकि 'वन्देमातरम्' हमारी आजादी का प्रतीक है। फांसी के फंदे पर हंसते हुए शहीद होने वाले नौजवानों को प्रेरणा देने वाला उद्घोष है। वन्देमातरम् किसी राजनीतिक दल

का छलप्रपंच वाला चुनावी नारा नहीं है। अतः 'यूपीए सरकार' को वन्देमातरम् के नाम पर 'राजनीतिक रोटी' नहीं सेंकनी चाहिए।

लोकसभा और राज्यसभा में भारतीय जनता पार्टी ने यूपीए सरकार के इस मजाकपूर्ण, विवेकहीन एवं राष्ट्रघाती बातों का जबर्दस्त विरोध किया। शिवसेना सहित अनेक सांसदों ने यूपीए सरकार से आग्रह किया कि वे कम से कम 'वन्देमातरम्' को विवाद का विषय नहीं बनाये। वैसे इस पर विवाद ही नहीं होना चाहिए। 'वन्देमातरम्' इच्छा और अनिच्छा का विषय नहीं हो सकता इसकी तो राष्ट्रीय समझ ही होनी चाहिए कि 'वन्देमातरम्' हमारी राष्ट्रीय आस्था का एवं राष्ट्रभक्ति का प्रतीक है। इसका सम्मान करना हमारा राष्ट्रीय धर्म और राष्ट्रीय कर्त्तव्य है।

श्री अर्जुन सिंह शायद यह नहीं समझ पाये कि 'वन्देमातरम्' पर इच्छा और अनिच्छा की बात को स्वीकार करने से कितना खतरनाक संकेत जाएगा। क्या 'वन्देमातरम्' का गायन राष्ट्रगीत नहीं है? क्या राष्ट्रगीत को गाना हमारा राष्ट्रीय कर्त्तव्य नहीं है? क्या राष्ट्रगीत गाने के लिए हमें अध्यादेश जारी करना होगा या यह कहना होगा कि जो लोग नहीं गायेंगे उन पर कानूनी कार्रवाई होगी? क्या हमारी स्थिति इतनी दयनीय हो गई है कि हम राष्ट्रगीत का विरोध करने वालों के विरूद्ध कोई कार्रवाई नहीं कर सकते?

क्या देश में किसी को भी कुछ भी कहने की छूट होगी? हमें कहीं न कहीं उन बातों पर, जो राष्ट्र की अस्मिता से जुड़ा है, सभी को एक साथ खड़ा होना होगा। हमें वोट बैंक की चिंता छोड़नी होगी। पिछले दो ढाई वर्षों में कांग्रेस द्वारा मुस्लिम वोटों की चिंता से ग्रस्त निर्णय लिए गए हैं। वह इन बातों की पुष्टि करता है कि कांग्रेस 'मुस्लिम वोटों' की चिंता की प्राथमिकता के आगे राष्ट्रीय एकता और अखंडता को भी दांव पर लगा रही है।

'वन्देमातरम्' के मामले पर जब राज्यसभा में बहस हो रही थी, तब भाजपा एवं शिवसेना के लोगों ने एक साथ नारा लगाया "वन्देमातरम्" विपक्ष की ओर बैठे सभी लोग एक साथ कहते रहे 'वन्देमातरम्'। वहीं भाजपा के राज्यसभा सदस्य मुख्तार अब्बास नकवी ने जब यह नारा लगाया कि "भारत में यदि रहना है तो वन्देमातरम् कहना होगा"। भाजपा के सांसद उसे दुहराने लगे। सत्ता पक्ष एवं वामपंथी पूरी तरह से इस मसले पर अकेले खड़े पाये गये। वैसे नकवीजी ने जो नारा लगाया वह मात्र नारा नहीं बल्कि होना भी यही चाहिए कि "यदि भारत में रहना है तो वन्देमातरम् कहना होगा"। अगर कहीं ऐसा हो गया तो निश्चित ही 'वन्देमातरम्' जैसे 'जय उद्घोष' के साथ कोई भी मजाक करने की हिम्मत नहीं जुटा पायेगा। ■

# राष्ट्रीय एकता का महामंत्र : वन्देमातरम्

- वन्देमातरम् भारत का राष्ट्रगीत है। इसकी रचना बंकिम चन्द्र चटर्जी ने सन् १८७६ में की थी। यह उनकी पुस्तक आनंदमठ में प्रस्तुत है। "वन्देमातरम् जादुई शब्द है, जो लौहद्वार खोल देंगे, खजाने की दीवारें तोड़ देंगे।"

  -रवीन्द्रनाथ ठाकुर (ग्लोरियस थॉट्स ऑफ टैगोर पृ.- 165)
- "मेरी सारी कृतियां गंगा में डुबो दो तो कोई हानि नहीं होगी, परन्तु यह एक शाश्वत महान गीत बचा रहेगा तो देश के हृदय में मैं जीता रहूंगा"

  -बंकिम चन्द्र चटर्जी
- महात्मा गांधी जब दक्षिण अफ्रिका में थे तो वे वन्देमातरम् के बारे में सुना। वन्देमातरम् गीत से उनके मन में देशप्रेम जगा और इससे इतना प्रभावित हुए कि अपने पत्राचार में वे अंतिम वाक्य लिखने लगे- 'मोहनदास की ओर से वन्देमातरम्।
- विवेकानंद ने भगिनी निवेदिता को कहा कि "बंगाली अस्थियों से अतिशक्तिवान अस्त्र यह गीत निकाल कर बाहर लाएगा।"
- प्रसिद्ध क्रांतिकारी और विचारक अरविन्द ने 'वन्देमातरम्' समाचार पत्र निकाला।
- १८९६ में रवीन्द्र नाथ ठाकुर ने कोलकाता कांग्रेस में इसे गाया था।
- प्रख्यात क्रांतिकारी विपिन चन्द्र पाल की दृष्टि में वन्देमातरम् ने केवल आर्थिक, राजनीतिक स्वतंत्रता की भावना ही नहीं दौड़ाई अपितु धर्म धारणा की अलौकिक राह दी है।
- रा.स्व.संघ के आद्य सरसंघचालक प.पू. डा. केशवराव बलिराम हेडगेवार बचपन से ही राष्ट्रभक्ति के रंग में रंगे थे। छात्र जीवन में नील सिटी स्कूल में उन्होंने गर्व से वन्देमातरम् का उद्घोष किया। इसके लिए उन्हें दण्डित किया गया था।
- सुविख्यात क्रांतिकारी अशफाक उल्ला, रोशन और रामप्रसाद ने देश की आजादी के लिए फांसी के फंदे को चूमा। उन सभी के स्वर 'वन्देमातरम्' के थे।
- देश की आजादी के बाद 'वन्देमातरम्' राष्ट्रगीत स्वीकार किया गया। वन्देमातरम् का विरोध मुस्लिम लीग ने प्रारंभ किया। ■

# संसद में गूंजा वंदेमातरम्

गत २२ अगस्त २००६ को संसद के दोनों सदनों में राष्ट्रगीत वन्दे मातरम् के गायन पर किए जा रहे विरोध पर चर्चा हुई। विदित हो कि केन्द्रीय मानव संसाधन विकास मंत्री अर्जुन सिंह ने वन्दे मातरम् राष्ट्रगीत शताब्दी वर्ष के अवसर पर राज्य सरकारों से आगामी ७ सितम्बर को स्कूलों में वन्देमातरम् गीत गाये जाए, ऐसा निर्देश दिया है। इसका देश के कुछ मुंस्लिम समुदाय के नेताओं और कुछ सांसदों ने विरोध किया। तथाकथित मुस्लिम नेताओं एवं अल्पसंख्यक समुदाय की वोट बैंक की राजनीति को ध्यान में रखते हुए अर्जुन सिंह ने अपने आदेश से पलटते हुए कहा कि वन्दे मातरम् को गाने के लिए किसी प्रकार की अनिवार्यता नहीं है। इसे लेकर संसद के लोकसभा में भाजपा के सांसद विजय कुमार मल्होत्रा एवं राज्यसभा के सांसद मुख्तार अब्बास नकवी ने अपने ओजस्वी भाषणों से राष्ट्रगीत विरोधी मानसिकता को बेनकाब किया।

प्रो. विजय कुमार मल्होत्रा ने कहा कि हम केन्द्रीय मानव संसाधन विकास मंत्री अर्जुन सिंह से जानना चाहते हैं कि क्या स्कूलों में इसे गाना कम्पलसरी होगा, मेंडेटरी होगा या नहीं? वंदे मातरम् हमारा राष्ट्रीय गीत है। हम जानना चाहते हैं कि राष्ट्रीय गीत गाना स्वेच्छा से होगा या नहीं? अर्जुन सिंह जी को स्पष्ट करना चाहिए। इन्हें एपोलोजाइज करना चाहिए।उन्होंने कहा कि इसमें जबरदस्ती का क्या मामला है? कल को राष्ट्रगान के बारे में कहेंगे, देश के संविधान के बारे में कहेंगे।, हम श्री अर्जुन सिंह के वक्तव्य का विरोध करते हैं। उन्हें माफी मांगनी चाहिए। उन्होंने देश का अपमान किया है, इस पर कार्यवाही होनी चाहिए।

श्री मुख्तार अब्बास नकवी ने कहा कि एक बहुत ही महत्वपूर्ण, राष्ट्रीय महत्व का मुद्दा है। राष्ट्रीय गीत वंदेमातरम का शताब्दी वर्ष समारोह चल रहा है। केन्द्रीय सरकार ने सभी राज्यों को निर्देश दिया है कि ७ सितम्बर को सभी शिक्षण संस्थाओं में और सभी प्रमुख स्थानों पर यह गीत गाया जाना चाहिए। कुछ कट्टरपंथी संगठनों और कुछ मुट्ठीभर लोगों ने इसको धर्म का नाम देकर, इसका विरोध करना शुरू कर दिया और यह कहा है कि हम यह नहीं गाएंगे। उन्होंने कहा कि जब ए.आर. रहमान ने 'वंदे मातरम्' के लिए ''मां तुझे सलाम'', इस धुन को इस गीत को बनाया तो प्रत्येक भारतवासी ने इस

पर स्वयं को गौरवान्वित महसूस किया। जब संसद के सत्र का सत्रावसान होता है, तब राष्ट्र गीत 'वंदे मातरम्' की धुन बजायी जाती है। यह अनिवार्यता का विषय नहीं है। अगर ऐसा होता तो क्या संसद का कोई सदस्य ऐसा कह सकता है कि हम 'वंदे मातरम्' नहीं गाएंगे?

## जम्मू-कश्मीर नहीं पहुंचा अर्जुन सिंह का आदेश

केन्द्रीय मानव संसाधन विकास मंत्री अर्जुन सिंह द्वारा देश के सभी राज्यों के स्कूलों में भेजा गया ७ सितंबर को वन्देमातरम् गाने के आदेश मुस्लिम बहुल प्रदेश जम्मू कश्मीर में नहीं पहुंचा। स्कूल एजूकेशन जम्मू कश्मीर के डॉयरेक्टर के मुताबिक केन्द्रीय मंत्री अर्जुन सिंह का वन्देमातरम् के संबंध में कोई आदेश उनके पास नहीं पहुंचा। इसलिए इस प्रदेश के स्कूलों में राष्ट्रीय गीत गाने अथवा विशेष स्तर पर इसकी जन्मशती मनाने की सरकार ने कोई व्यवस्था नहीं की है।

जम्मू कश्मीर मुस्लिम बहुल प्रदेश है। यहां यह आदेश नहीं भेजा गया। राजनीतिक हलकों में इसे एक समुदाय विशेष का तुष्टिकरण माना जा रहा है। भाजपा, आरएसएस, विश्व हिन्दू परिषद, शिवसेना, पैंथर्स पार्टी और यहां तक कि नेशनल कांफ्रेंस ने भी सवाल खड़े किए हैं कि क्या जम्मू कश्मीर भारत में शामिल नहीं है? क्या यहां के लोगों ने स्वतंत्रता आंदोलन में भाग नहीं लिया? क्या इस प्रदेश को राष्ट्रीय गीत की जरूरत नहीं है? ७२ वर्षीय एनसी नेता निजामुद्दीन के अनुसार इस गीत को जम्मू कश्मीर में भी हजारों मुसलमानों ने स्वतंत्रता आंदोलन के समय गाया था।

(साभार : दैनिक भास्कर)

# वंदेमातरम् का विरोध क्यों?

## अटल बिहारी वाजपेयी

पाकिस्तान का विभाजन हो गया, मजहब के आधार पर बना पाकिस्तान एक नहीं रह सका। स्वाधीन बंग्लादेश का आविर्भाव हुआ। अब भारत का भी वातावरण बदलेगा और मजहब के आधार पर संघर्ष या विशेषाधिकारों की मांग नहीं होगी। लेकिन ऐसा लगता है कि पाकिस्तान के विभाजन और बंग्लादेश की मुक्ति से हमने कोई पाठ नहीं सीखा।

**वंदे मातरम् का विरोध क्यों?**

मैं जानना चाहता हूं कि आज देश का सांप्रदायिक वातावरण क्यों बिगड़ रहा है? आज मुस्लिम समाज में एक वर्ग ऐसा क्यों निकल रहा है जो मुंबई में खड़े होकर कहता है कि हम वंदे मातरम् कहने के लिए तैयार नहीं हैं। वंदे मातरम् इस्लाम का विरोधी नहीं है। क्या इस्लाम को मानने वाले जब नमाज पढ़ते हैं तो इस देश की धरती पर, इस देश की पाक जमीन पर सिर नहीं टेकते हैं?

मगर सिर जमीन पर टेका जाता है। इस जमीन से पैदा हुआ अन्न हम खाते हैं। यह जमीन आखिरी क्षणों में हमको अपनी बाहों में लपेट लेती है। क्या दुनिया के और देशों में राष्ट्रगीत नहीं हैं?

मेरे पास संविधान परिषद की कार्यवाही है। यह अध्यक्ष महोदय का दिया गया वक्तव्य है २४.१.१९५० राष्ट्रगान के संबंध में वक्तव्य

अध्यक्ष महोदय – 'एक मुद्दा है जो विचार-विमर्श के लिए बाकी है, अर्थात् राष्ट्रगान का सवाल। एक समय यह सोचा गया कि इस विषय को सदन के समक्ष उठाया जा सकता है और सदन द्वारा प्रस्ताव के रूप में निर्णय लिया जा सकता है। यह कहा गया कि प्रस्ताव के जरिए औपचारिक निर्णय लेने की जगह यह बेहतर है कि राष्ट्रगान के संबंध में मैं एक वक्तव्य दूं। इसी के मुताबिक मैं यह वक्तव्य दे रहा हूं।

'जन-गण-मन' शब्द-संगीत वाली रचना भारत का राष्ट्रगान है जिसके शब्दों में सरकार मौके के अनुसार परिवर्तन को अधिकृत कर सकती है और 'वन्दे मातरम्' गीत जिसने भारतीय स्वतंत्रता के संघर्ष में ऐतिहासिक भूमिका अदा की है, को 'जन-गण-मन' के साथ ही आदर दिया जाएगा और इसके

समान प्रतिष्ठा दी जाएगी (प्रशंसा)। मैं आशा करता हूं कि यह सदस्यों को संतुष्ट करेगा।'

अध्यक्ष महोदय, मुंबई में झगड़ा प्रारंभ हुआ जब उर्दू मदरसों में पढ़ने वाले विद्यार्थियों ने २६ जनवरी को 'वंदे मातरम्' कहे जाने पर खड़े होने से इंकार कर दिया।

ऐसे मुद्दों पर किसी को भी असहमत होने की इजाजत नहीं दी जा सकती। कल यह कहेंगे कि तिरंगा झंडा है, मगर हम तिरंगे के आगे झुकेंगे नहीं क्योंकि हम अल्लाह के आगे झुकते हैं। तिरंगे के आगे नहीं झुकेंगे। हिंदुस्तान में रहने वाले हर आदमी को तिरंगे के सामने झुकना पड़ेगा।

*लोकसभा में २६ मार्च १६७३ को गृह मंत्रालय की अनुदान मांगों पर हुई चर्चा से लिया गया अंशः*



# राष्ट्रीय प्रतीकों के साथ समझौता नहीं

## लालकृष्ण आडवाणी

भारत जैसे विविधता वाले देश में राष्ट्रवाद, राष्ट्रीय सम्मान के प्रतीक चिन्हों तथा राष्ट्रगान एवं राष्ट्रीय गीत के साथ किसी तरह का समझौता नहीं किया जाना चाहिए।

संसद के दोनों सदनों में राष्ट्र गान और राष्ट्रीय गीत शुरू करने के पीछे राम नाईक जी ही थे और उस समय संसद की एक समिति की बैठक में सर्वसम्मति से वंदे मातरम् गाने का फैसला किया गया जब कुछ सांसदों ने इस पर आपत्ति की थी। उन्होंने कहा कि भाजपा ने उस समय कहा था कि संसद की एक समिति ने सर्व सम्मति से फैसला किया है तो उस पर अमल किया जाना चाहिए और अब इस फैसले से पीछे नहीं हटना चाहिए। सदस्यों ने सर्वसम्मत राय से यह तय किया कि सत्र की शुरूआत जग गण मन से हो और समाप्ति के समय वंदे मातरम् गाया जाए और वर्ष १६६२ से यह परंपरा संसद में चल रही है। भारत जैसे विविधता वाले देश में राष्ट्रवाद राष्ट्र गान, राष्ट्रीय गीत तथा राष्ट्रीय सम्मान के प्रतीक चिन्हों के बारे में किसी तरह का समझौता नहीं किया जाना चाहिए।

(कहानी संघर्ष की पुस्तक लोकार्पण के अवसर पर दिया गया वक्तव्य)



## हर भारतीय वन्देमातरम् गाएं

### राजनाथ सिंह

राष्ट्रीय गीत का प्रश्न वास्तव में राष्ट्रीय स्वाभिमान का प्रश्न है। हम तो यही मानकर चलते हैं कि हमारे राष्ट्रीय गीत, राष्ट्रगान अथवा राष्ट्र ध्वज के प्रति यदि असम्मान दर्शाया जाता है या किसी तरह की शंका व्यक्त की जाती है तो मैं समझता हूं कि राष्ट्र के अस्तित्व पर भी भविष्य में गहरा संकट पैदा हो सकता है। इस आशंका को नकारा नहीं जा सकता। अगर कोई व्यक्ति बोल नहीं सकता हो या सुन नहीं सकता हो अथवा इसका उच्चारण नहीं कर सकता हो, उसके द्वारा वंदे मातरम् न गाया जाए तब तो बात समझ में आती है। भाजपा यह मानकर चलती है कि हर भारतीय द्वारा वन्दे मातरम् का गान किया जाना चाहिए। और सम्पूर्ण वन्दे मातरम् का गायन होना चाहिए।'

*(पांचजन्य से हुई चर्चा के दौरान दिया गया वक्तव्य)*■

## वंदेमातरम् विवाद वोट बैंक राजनीति की पराकाष्ठा

### एम. वेंकैया नायडू

वन्देमातरम् विवाद कांग्रेस और कम्युनिस्टों की वोट बैंक राजनीति की पराकाष्ठा है। यूपीए सरकार ने वन्देमातरम् को लेकर विवाद खड़ा कर दिया है। 'दुनिया के लोगों को यह सुनकर आश्चर्य हो रहा है कि जिस गीत ने आजादी के आंदोलन में लोगों को प्रेरणा दी, उस गीत को लेकर विवाद हो रहा है कि यह एच्छिक होना चाहिए या अनिवार्य। 'वन्देमातरम् का अर्थ भारतमाता का आदर करना है, लेकिन मजहब के साथ जोड़कर विवाद पैदा किया जा रहा है। वेंकैया ने कहा कि आम मुसलमान वन्देमातरम् के खिलाफ नहीं है, लेकिन कुछ लोगों ने जब इसका विरोध किया तब अर्जुन सिंह स्कूलों में सर्कुलर वाली बात से मुकर गए। जबकि सर्कुलर में स्कूलों में वन्देमातरम् का गायन जरूरी बताया गया है।

वन्देमातरम् राष्ट्रीय गीत है। हर व्यक्ति को इसका सम्मान करना चाहिए। जो सम्मान नहीं करता है उसे सजा मिलनी चाहिए। कांग्रेस ने इस गीत को राष्ट्रीय गीत के रूप में स्वीकार किया था। वहीं संसद में हिन्दू, मुसलमान, सिख, ईसाई सभी इसका सम्मान करते हैं, लेकिन अब इस गीत को लेकर बच्चों के मन में भ्रम पैदा किया जा रहा है। ■

# फ़तवा मेरा मनोबल नहीं तोड़ सकता

## मुख्तार अब्बास नकवी

अलगाववादी मानसिकता के कठमुल्लाओं के फतवें मेरे जैसे करोड़ों भारतीय मुसलमानों की राष्ट्रभक्ति को कमजोर नहीं कर सकते। कुछ कठमुल्लाओं की नजर में यदि वन्देमातरम् और उसके समर्थक कथित इस्लाम विरोधी हैं तो मेरी नजर में ऐसी मानसिकता राष्ट्र विरोधी है।

दारूलऊमूक देवबंद द्वारा वन्देमातरम् गाने वाले स्कूलों से मुस्लिम बच्चों को बाहर निकालने और (श्री नकवी) द्वारा वन्देमातरम् समर्थन हेतु की गई भर्त्सना निंदनीय है। कुछ अलगाववादी मानसिकता के लोग इस्लाम को सुरक्षा कवच बना कर अपनी राष्ट्रविरोधी गतिविधियों को जायज ठहरा रहे हैं। यही काम विश्व स्तर पर बिन-लादेन जैसे लोग कर रहे हैं। जो कट्टरपंथी इस प्रकार से मानसिकता के साथ फतवे जारी कर रहे हैं वे जहां एक ओर इस्लाम के "हुब्बुल वतनी" (राष्ट्र प्रेम) के मूल सिद्धांत के विरूद्ध काम कर हरे हैं वहीं भारतीय मुसलमानों की मूल आर्थिक, सामाजिक और शैक्षणिक समस्या से भी मुसलमानों का ध्यान हटा रहे हैं।

वोट सौदागरों की धर्मनिर्पेक्षता कुछ कठमुल्लाओं के फतवे और अलगाववादियों की धमकी की गुलाम हो चुकी है। वोट के सौदागर, राष्ट्रीय सम्मान और आजादी के दीवानों की शान "वन्देमातरम्" को अपने राजनैतिक स्वार्थों की बलि चढ़ा रहे हैं। कुछ मुट्ठीभर अलगाववादी मानसिकता के लोग संतुष्ट नहीं हुए। आज फिर ऐसी ही मानसिकता के लोगों ने वन्देमातरम् का धर्मविरोधी, इस्लाम विरोधि घोषित कर देश में विखरातके रास्ते पर झोंकने की साजिश रची है।

दरअसल वर्षों से वन्देमातरम् का विरोध अलगाववादी मानसिकता का "मूल मंत्र" रहा है, चाहे आजादी की लड़ाई में ऐसी मानसिकता के लोगों का वन्देमातरम् विरोध रहा हो या अब उसी मानसिकता की विरासत वाले लोगों का वन्देमातरम् विरोध हो, पर तब और अब में फर्क इतना है कि इस समय ऐसी मानसिकता को वोट के सौदागर धर्मनिरपेक्ष लोगों का समर्थन मिल गया है।

"वन्देमातरम् गाना राष्ट्रभक्ति का प्रमाण पत्र नहीं है पर उसका विरोध अलगाववाद का प्रमाण जरूर है", जो लोग इस्लाम के नाम पर इसका विरोध कर रहे हैं उन्हें समझना होगा भारत कोई इस्लामी राष्ट्र नहीं है। भारत की व्यवस्था शरीयत से नहीं पंथ निरपेक्ष संविधान से चलती है।

*(प्रेस वक्तव्य)* ■

# भारत माता के आगे सिर नहीं झुकाना संविधान का अपमान है

*अशोक सिंहल* वरिष्ठ नेता, विश्व हिन्दू परिषद्

श्री सैय्यद अहमद बुखारी नई मुस्लिम लीग जैसी पार्टी के नेता तथा मुस्लिम नेशनल लॉ बोर्ड के धार्मिक नेताओं को मुझे कहना है कि भारत हम सबकी मां है तभी हम उसके पुत्र के नाते भाई-भाई हैं। इस तथ्य को वे ठीक से समझें। आज देश में एक नारा लग रहा है।

यदि भारत में रहना होगा, वन्देमातरम् कहना होगा। यह नारा नहीं है, यह भारत की एकता का प्रतीक है और प्रत्येक राष्ट्रीय की शपथ है। मुस्लिम नेशनल लॉ बोर्ड के भारत के संवैधानिक कानून को चुनौती देने वाले संकीर्ण साम्प्रदायिक तत्वों द्वारा खुलेआम कहना कि भारत माता के आगे सर नहीं झुकायेंगे, यह संविधान का अपमान है।

उन्हें यह याद रखना चाहिए कि श्रीराम जन्मभूमि के बारे में ऐसा ही जहर फैलाने पर अभी कुछ वर्ष पहले मध्यप्रदेश में एक भी मुसलमान एसेम्बली में जीतकर नहीं पहुंच सका था।

१०० वर्ष पूर्व भारत के संत समाज व राष्ट्रभक्त प्रजा ने बंग-भंग आंदोलन के माध्यम से भारत के शत्रुओं को मुंह तोड़ उत्तर देने का संकल्प पूर्ण किया था और बंग भंग नहीं हो सका।

भारत यह हम सबकी मां उसी ने हमारी माता जैसा पाल-पोसकर बड़ा किया है। इसे शांति से समझायें अन्यथा उसे हम नारे से अवगत करा देवें। यदि भारत में रहना होगा वन्देमातरम् कहना होगा। वन्देमातरम् गान शताब्दी समारोह की इसी में सफलता है। ■

# समाचार पत्रों की सम्पादकीय

*राष्ट्रीय गीत 'वन्देमातरम्' को लेकर उठे 'विरोध-स्वर' का अनेक समाचारों- पत्रों ने भी अपनी संपादकीय में आलोचना की है। सबने एक स्वर में कहा है कि सभी भारतीयों के लिए राष्ट्रगीत वन्देमातरम् गर्व का विषय है और इसे संकीर्ण नजरिये से देखना दुर्भाग्यपूर्ण है। हम यहां वन्देमातरम् मुद्दे पर लिखे गए हिन्दी के राष्ट्रीय समाचार पत्रों के संपादकीय के प्रमुख अंश प्रस्तुत कर रहे हैं:-*

**राष्ट्रीय सहारा (24 अगस्त 2006)**

यह सही है कि वन्देमातरम् के मुद्दे पर मुस्लिम जगत के कुछ राजनीतिक और धार्मिक नेताओं की प्रतिक्रिया बहुधर्मी समाज के लिए गैरवाजिव है। 'मां मुझे सलाम' या 'वन्देमातरम्' गाने से मजहव की कोई तौहीन नहीं हो सकती। बेशक, अल्लाह सर्वोपरि है, लेकिन हुब्बेवतनी को नजरअंदाज करना गैरमुनासिब है।

**हिन्दुस्तान (24.8.06)**

राष्ट्रगान, राष्ट्रगीत व राष्ट्रीय ध्वज को लेकर कोई विवाद नहीं होना चाहिए। इन्हं लंबे विचार-विमर्श के बाद अपनाया गया है। धार्मिक आस्था और राष्ट्रीय सम्मान के प्रतीकों में तकरार की नौबत आना राजनैतिक सोच के दिवालिएपन का प्रमाण है। वन्देमातरम् के पांच में से दो अंतरे ही राष्ट्रगीत के तौर पर स्वीकार किए गए। जिन नेताओं और विद्वानों ने इसे मान्यता दी उनमें अल्पसंख्यक समुदाय की कुछ दिग्गज हस्तियां भी थी। फिर आज क्यों इस पर अनावश्यक बखेड़ा खड़ा किया जा रहा है।

इस मुद्दे पर निश्चय ही केन्द्र सरकार ने ढुलमुल रवैया अपनाया है। 'वन्देमातरम्', 'जन गण मण' और 'सारे जहां से अच्छा' जैसे गीतों और गीतकारों का एक इतिहास और पृष्ठभूमि है। यदि इन गीतों को उनकी पृष्ठभूमि से जोड़कर देखा जाएगा तो हर बात पर नुक्ताचीनी करने वाले लोग अनेक खोट निकाल सकते हैं। लेकिन एक बार राष्ट्र गान व राष्ट्रगीत को संवैधानिक मान्यता मिल जाने के बाद कोई भी विवाद नहीं उठाना चाहिए। यह गीत व गान भारत के आम नागरिक की अंध-राष्ट्रीयता नहीं, सहज

आस्था से जुड़ चुके हैं। गाने वाला हिन्दू, मुसलमान, सिक्ख, ईसाई नहीं, हिन्दुस्तानी होता है।

**हिन्दुस्तान 28.8.06**

'वन्देमातरम्' विश्वास को प्रेरणा देता है। देश-माता के सुजला, सुफला रूप का गान करता है। माता के अजस्त्र बलशालिनी होने का विश्वास दृढ़ करता है और मातृभूमि के उपासकों में यह आस्था संचरित करता है कि वे अजेय हैं। स्वतंत्रता-संग्राम के समय इस मंत्र ने विदेशी आक्रामकों से जूझने की प्रेरणा दी थी, लेकिन विदेशी शासन समाप्त हो गया है तब भी इसकी उपादेयता बढ़ी हुई है। हमें आज भी इस मंत्र की आवश्यकता है।

'वन्देमातरम्' आज भी हमें दृढ़ संकल्प के साथ नई समस्याओं से जूझने का बल देता है। आज भी हमें शिथिल अवसन्न होने की आवश्यकता नहीं है। 'वन्देमातरम्' हमें निरंतर आसुरी वृत्तियों से संघर्ष करने का संकल्प देता है। मेरा तो ऐसा विश्वास है कि जब कभी हमारे जीवन में अवसाद या शिथिलता आएगी, 'वन्देमातरम्' हमारे भीतर नई शक्ति पैदा करता रहेगा।

**पंजाब केसरी, विशेष संपादकीय/अश्विनी कुमार**

'मां' को सलाम कहने से परहेज क्यों?

धिक्कार है उस मानसिकता पर जो मां को प्रणाम करने या सलाम कहने से रोकती है।

भारत की पुण्य भूमि पर हमने जन्म लिया। इसके हवा-पानी से हमारा लालन-पोषण हुआ। इस धरती से उपजे अन्न को खाकर हम जिंदा हैं। यह धरती हमारे लिए मां के समान है। मां के हर सपूत का यह सर्वप्रथम धर्म है कि वह अपनी मां की वंदना करे, उसे प्रणाम कहे।

लेकिन इस देश में कुछ कट्टरपंथी लोग हैं जिन्हें मां को मां मानने और उसे प्रणाम करने या सलाम कहने से परहेज है। तर्क यह है कि भारत माता को मां कहने और उसकी वंदना करने से उनकी धार्मिक भावनाओं को चोट पहुंचती है।

वंदेमातरम एक गीत नहीं भारतीय स्वतंत्रता संग्राम की ऐसी ज्योति है, जिसने जन-जन में मां भारती की गुलामी की जंजीरें काटने का जज्बा पैदा किया। हजारों नौजवान यह गीत गाते हुए फांसी का फंदा चूम गए। लाखों नौजवानों ने वंदेमातरम कहते हुए अंग्रेज की जेलें भर दीं। सात अक्षर के 'वंदे मातरम्' में देशप्रेम की भावना कूट-कूट कर भरी हुई है। अंग्रेजी हुकूमत इससे इतनी भयभीत रहती थी कि जुबान से 'वंदे मातरम्' शब्द निकलते ही जेलों में ठूंस दिया जाता था। चंद्रशेखर आजाद, भगत सिंह, राजगुरु, सुखदेव जैसे महान क्रांतिकारी 'वंदे मातरम्' कहते हुए शहीद हो गए।

**रांची एक्सप्रेस, 22 अगस्त 2006**

एक बार फिर राष्ट्रगीत 'वंदे मातरम्' पर दुर्भाग्यपूर्ण विवाद शुरू हो गया है और मानव संसाधन मंत्री अर्जुन सिंह उन मुल्ले-मौलवियों को सफाई देने लगे हैं जिन्हें स्कूलों में यह गीत गाये जाने पर आपत्ति है। पहली बात तो यह कि उत्तर प्रदेश के जिन मुल्ले मौलवियों को इससे आपत्ति है वे पूरे देश के मुसलमानों के प्रतिनिधि नहीं हैं। दूसरी बात यह कि जिन्हें इस गीत पर आपत्ति है क्या वे अपने को राष्ट्रीय नहीं मानते? उनकी आपत्ति अगर पूरा गीत गाये जाने पर होती तो बात समझ में आ सकती थी, पर इस गीत के पहले दो पद इनके गले क्यों नहीं उतरते? इन दो पदों में कहीं भी किसी की धार्मिक भावना की रसधारा में पड़ी मक्खी जैसी कोई चीज नहीं है। 'वंदे मातरम्' में दो शब्द हैं, उन्हें बताना चाहिए कि उन्हें इनमें से कौन-सा शब्द पच नहीं रहा है। पर, अर्जुन सिंह खुशामदी दरबारी भाषा में उन्हें आश्वासन दे रहे हैं कि आगामी सात सितंबर को शताब्दी वर्ष के अवसर पर यह गीत सबके लिए गाया जाना अनिवार्य नहीं है।

हालांकि सरकार ने घोषणा की है कि इस दिन यह गीत देश के सभी लोग गायें। प्रधानमंत्री की अध्यक्षता में गठित समिति ने सिर्फ 'वंदे मातरम्' का शताब्दी वर्ष ही नहीं, १८५७ के पहले स्वाधीनता संघर्ष और सरदार भगत सिंह की शहादत को भी याद करने का निश्चय किया है। क्या १८५७ के स्वाधीनता संघर्ष में बहादुर शाह जफर का योगदान किसी से कम था? अगर नहीं तो 'वंदे मातरम्' का विरोध करने वाले ये मुल्ले-मौलवी क्या बहादुर शाह को काफिर मानते हैं और 'वंदे मातरम्' में कुफ्र देखते हैं। अगर उनका यही नजरिया है तो उन्हें देश की नागरिकता भी त्याग देनी चाहिए और ऐसे लोगों की चाटुकारिता करने से अर्जुन सिंह को तौबा कर लेनी चाहिए। भाजपा के उपाध्यक्ष मुख्तार-अब्बास नकवी ने ठीक ही कहा है कि जिन्हें भी 'वंदे मातरम्' से परहेज हो, वे देश छोड़कर जा सकते हैं। 'वंदे मातरम्' गीत से परहेज अलगाववादी प्रवृत्ति का प्रतीक है और उसी प्रवृत्ति ने इस्लामी आतंकवाद को जन्म दिया है।

**दैनिक भास्कर, 2 सितंबर 2006**

वंदेमातरम् बांटता नहीं, -जोड़ता है।

राष्ट्रगीत के गायन से देशप्रेम और राष्ट्रभक्ति की भावना के संचार की बात से कोई इंकार नहीं कर सकता क्योंकि यह स्वतंत्रता के आंदोलन का प्रभावी उद्घोष रहा है। धरती की वंदना के रूप में तो यह एक तरह का विश्व-गीत है।

आज देश और समाज जिस दौर से गुजर रहा है, उसके समक्ष चुनौतियां कम नहीं हैं। वंदे मातरम् जैसे गीतों से इन चुनौतियों का मुकाबला

करने का नैतिक बल हासिल हो सकता है। इसके सहारे समाज को बांटने और आपसी सौहार्द को कमजोर करने की कोशिशों का प्रतिकार किया जाना चाहिए।

## राष्ट्रगीत को नकारने के खतरे

### प्रभाष जोशी

सवाल है कि उस पुरानी लीगी मानसिकता को भारत के कुछ मुसलमान फिर क्यों अपना रहे हैं? वन्देमातरम् का विरोध आजादी के पहले अलगाववादी मुस्लिम लीग ने किया था। एतराज धार्मिक था, लेकिन उससे कहीं ज्यादा राजनीतिक था। बंकिमचन्द्र चटर्जी के जिस 'आनन्द मठ' उपन्यास में यह गीत है उसमें साधु मुसलमानी नवाब से लड़ते और उस लड़ाई में यह गीत गाते हुए दिखाए गए हैं, लेकिन सन् १८७६ में लिखे गए इस उपन्यास से सात साल पहले ही वन्देमातरम् अलग से लिख दिया गया था। मातृभूमि की वंदना में यह गीत उसकी स्तुति है। उसकी पूजा में उतारी गई आरती नहीं है, इसलिए जिन मौलवियों ने उसे भारतमाता की पूजा का गीत बनाकर इस्लाम में वर्जित मूर्ति पूजा से जोड़ा और गैरइस्लामी कहकर जिस मुस्लिम लीग ने इसका विरोध किया उसने संस्कृत, बांग्ला और हिन्दी के वंदना शब्द का गलत अर्थ लिया। वंदना अनिवार्य रूप से पूजा नहीं होती। स्तुति होती है। इस्लाम में मूर्ति पूजा वर्जित है। स्तुति कहां वर्जित है?

वन्देमातरम् इस देश की आजादी का तराना है। इसे गाकर हम उन लोगों को शुक्रिया कह रहे हैं, जिन्होंने अपनी जान लगाकर यह देश बनाया और हमें दिया। उसमें मुसलमान भी हैं जिन्होंने लीग की नहीं सुनी और जो पाकिस्तान के लिए नहीं भारत के लिए लड़े।

**दैनिक भास्कर 26.8.06**

जो लोग वंदेमातरम् का विरोध कर रहे हैं, उनसे मेरा कहना है कि 'वंदे मातरम्' कोई मजहबी चीज नहीं है। इसके विरोध का भी कोई औचित्य नहीं है।

**–मौलाना वहीदुद्दीन**

■

# जिस धरती का अन्न-जल खाया उसको नमन क्यों न करें

आरिफ मोहम्मद खान, पूर्व केन्द्रीय मंत्री

वन्दे मातरम् पर इस समय कोई विवाद होना ही नहीं चाहिए था। अगर कोई विवाद था तो वह १६३७ में ही सुलझ गया था। इसके बाद भी यदि कोई दल या कुछ लोग उसका विरोध करते हैं तो वे संविधान विरोधी कार्य कर रहे हैं। क्योंकि संविधान सभा ने एक प्रस्ताव पारित कर जन गण मन के समान ही वन्दे मातरम् को राष्ट्र गीत स्वीकार किया है। लेकिन जब मैंने मुस्लिम पर्सनल ला बोर्ड के प्रवक्ता को टी.वी. पर यह कहते हुए सुना कि पसर्नल ला बोर्ड ने मुस्लिम अभिभावकों को यह सलाह दी है कि वे ७ सितम्बर को अपने बच्चों को स्कूल न भेजें और वन्दे मातरम् से परहेज करें, तब मेरे मन में यह बात पैदा हुई कि जो वन्दे मातरम् से परहेज करने की अपील कर रहे हैं क्या उन्होंने स्वयं संस्कृत में लिखा वन्दे मातरम् पढ़ा है? क्या उसका अभिप्राय समझा है? अथवा ये लोग इस बात का फायदा उठा रहे हैं कि सामान्य लोगों को वन्दे मातरम् में प्रयोग किए गए शब्दों का अर्थ पता नहीं है? इसलिए मैंने सोचा कि मैं वन्दे मातरम् का सरल सामान्य भाषा में अनुवाद करूं और स्वयं भी देखूं कि इसमें ऐसा क्या है जिस पर कुछ लोगों को आपत्ति है।

मैंने पहले भी अनेक बार वन्दे मातरम् पढ़ा था, थोड़ी बहुत संस्कृत भी जानता हूं। पर वन्दे मातरम् के अनुवाद के लिए मैंने अपने एक परिचिंत संस्कृत के विद्वान को साथ बैठाया, महर्षि अरविन्द द्वारा वन्दे मातरम् का अंग्रेजी में किया गया अनुवाद भी साथ में रखा और फिर एक-एक पंक्ति का अनुवाद किया। तब एक बात और यह ध्यान में आयी कि केवल संस्कृत और अरबी में ही ऐसी विशेषता है कि इसमें एक ही शब्द में वाक्य पूरा हो जाता है। संस्कृत का तो एक ही शब्द पूरी बात कह देता है। जैसे सुजलाम् का अनुवाद करते समय मैंने लिखा- तू भरी है मीठे पानी से, या शस्य श्यामलाम् को लिखा- फसलों की सुहानी फ़िजाओं से। ऐसे ही सुफलाम् का अर्थ मिला 'फल-फूलों कीं शादाबी से' और मलयज शीतलाम् का अर्थ हुआ 'दक्खिन की ठंडी हवाओं से'। और ये सब अर्थ निकालने के बाद जब मैंने अपने संस्कृत

के विद्वान मित्र से पूछा तो उन्होंने भी सहमति दी कि इन शब्दों का यही भावार्थ हो सकता है। ऐसे ही जब शुभ्रज्योत्स्ना या फुल्ल कुसुमित के अर्थ ढूंढे तो वाक्य बने-

तेरी रातें रोशन चांद से, तेरी रौनक सब्जे फाम से।
तेरी प्यार भरी मुस्कान है, तेरी मीठी बहुत जुबान है...

सब्जे फाम का अर्थ जब ढूंढा तो पता चला कि ऐसी हरियाली जो गहरा हरा रंग लिए हो, स्याह गाढ़ा। इतना गहरा हरा कि लगे वह कालापन लिए है। और ऐसी हरियाली वहीं होती है जहां की भूमि अधिक उपजाऊ हो अथवा उन पेड़-पौधों को अधिक खाद-पानी दिया गया हो। सुहासिनी को महर्षि अरविन्द ने अपने वन्दे मातरम् में 'स्वीट स्माइल' लिखा और मैंने इसे 'तेरी प्यार भरी मुस्कान' लिखा है। सुमधुर भाषिणीम् को 'तेरी मीठी बहुत जुबान है' से बेहतर और क्या कहा जा सकता है। सुखदाम् यानी सुख मिले और सुख कहां मिलता है - मां की बांहों में, इसलिए लिखा कि तेरी बांहों में मेरी राहत है। और वरदाम्, यहां आकर मैंने बहुत विचार किया। क्योंकि वरदाम् का अरबी या फारसी में सीधे-सीधे शाब्दिक अर्थ होता है दुआ देना। पर वर ऐसी वस्तु है जो कोई साधारण आदमी किसी दूसरे साधारण आदमी को नहीं दे सकता। वर एक असाधारण चीज है। और धरती के संदर्भ में वरदाम् को कैसे जोड़ा गया है, यह समझना आवश्यक था। तब मैंने पाया कि इस्लामी चिंतन में यह कहा गया है कि मां के पैरों के नीचे जन्नत है। और यह जन्नत कोई आदमी किसी दूसरे आदमी को नहीं दे सकता। पर मां भी इंसान है, लेकिन उसके कदमों के नीचे जन्नत बतायी गयी है। इस दर्शन को समझना होगा। मां के कदमों के नीचे जन्नत है। पर उस जन्नत को पाना उसके पुत्रों के कर्मों पर निर्भर करता है। अब मेरे आचार, विचार, व्यवहार और कर्म तय करेंगे कि मैं उस जन्नत को हासिल कर सकूंगा या नहीं।

यहां मैं यह भी कहना चाहूंगा कि कोई कानून बनाकर, जोर जबरदस्ती से किसी को अपनी मां से प्यार करने के लिए मजबूर नहीं कर सकता। किसी के प्रति प्यार पैदा करने के लिए कानून में कोई तरीका नहीं है। लेकिन किसी व्यक्ति को यह अहसास अवश्य कराया जा सकता है कि यदि उसने अपनी मां से मोहब्बत नहीं की, उसकी सेवा नहीं की तो मां के कदमों में जो जन्नत है, वह उसे नहीं मिलेगी। जहां हम पैदा हुए हैं, उसे हम मादरे वतन कहते हैं। इस मादरे वतन की अपनी मां के साथ तुलना करूं तो यह कोई मजहब विरोधी काम नहीं है। जिसका दोहन हमने सारी जिंदगी किया, जिसका अनाज और पानी अंतिम सांस तक पिया, उसका कोई अधिकार हमारे ऊपर है या नहीं?

हदीस में भी एक स्थान पर कहा गया है कि पूरी धरती मेरे लिए मस्जिद बना दी गई है। इसीलिए यह दिखाई देता है कि केवल मस्जिद में नमाज

पढ़ना जरूरी नहीं है बल्कि एक मुसलमान यात्रा के समय रेलगाड़ी में, प्लेटफार्म या पैदल चलते समय कहीं भी, किसी पेड़ के नीचे गमछा (अंग वस्त्र) बिछाकर नमाज पढ़ लेता है। तो क्या कोई कहेगा कि मस्जिद का सम्मान नहीं होना चाहिए? फिर उस मस्जिद (धरती) का कितना सम्मान होना चाहिए जहां ऊपर वाले ने हमें पैदा किया है? इसका फल-फूल, अन्न-पानी तो हमने खाया ही है, मरने पर हमें इसी धरती का हिस्सा बन जाना है। जिस मिट्टी में मेरे बुजुर्गों की हड्डियां मिली हुई हैं, क्या वो मेरे लिए काबिले ताजीम नहीं होनी चाहिए? उस धरती की ताजीम करना मेरा फर्ज है जिसे हदीस में मस्जिद कहा गया है। यानी सारी धरती की ताजीम करनी चाहिए। पर मेरी अपनी धरती, जहां मैंने जन्म लिया, मैं इससे प्यार क्यों न करूं?

जब मैंने वन्दे मातरम् का अनुवाद करना शुरू किया तो मुझे लगा कि लोग इस बेमिसाल गीत का अज्ञानता के कारण विरोध करते हैं। मैंने भी वन्दे मातरम् की गहराई को तब समझा जब मैंने इसका अनुवाद करना प्रारंभ किया। मैंने पूरे वन्दे मातरम् का अनुवाद नहीं किया है, क्योंकि वर्तमान में जिस वन्दे मातरम् की चर्चा हो रही है, जो हमारी संविधान सभा द्वारा राष्ट्रगीत के रूप में स्वीकृत किया गया है, वह वही मूल गीत है जो १८७५ में बंकिम चन्द्र जी ने लिखा था। बाद में १८८१ में आनन्द मठ में इसे शामिल करते समय इसका विस्तार किया गया था। इसलिए मैंने उसी वन्दे मातरम् का अनुवाद किया जो राष्ट्रगीत के रूप में स्वीकृत किया गया है। बंगाल में मुस्लिम नवाब का शासन केवल नाममात्र को था और सत्ता के सूत्र वास्तव में अंग्रेजों के पास थे। ऐसे में इन दोनों के विरुद्ध राष्ट्रवादी लोगों की चेतना जागृत करने के लिए बंकिम चन्द्र ने वन्दे मातरम् में धार्मिक प्रतिमानों का सहारा लिया। जो लोग यह कहते हैं कि बंकिम चन्द्र के उपन्यास आनन्द मठ से भी उनके मुस्लिम विरोधी होने का आभास मिलता है, उन्हें इस ऐतिहासिक पृष्ठभूमि को भी समझना चाहिए कि उस समय देश को गुलाम बनाने वाले अंग्रेज बंगाल के नवाब के एजेन्ट के रूप में कार्य कर रहे थे। आनन्द मठ में बंकिम का आक्रोश उस नवाब के विरुद्ध है, आम मुसलमान के विरुद्ध नहीं।

प्रख्यात आलोचक रियाजुल करीम ने इसलिए वन्दे मातरम् पर साहित्यिक चर्चा करते हुए मन को छू जाने वाला एक वाक्य लिखा है। उन्होंने कहा कि इस गीत ने गूंगों को जबान दे दी और जो कमजोर दिल के थे, उन्हें साहस दे दिया। इस दृष्टि से बंकिम चन्द्र का योगदान अतुलनीय है।

दरअसल आजादी के आंदोलन के दौरान वन्दे मातरम् का विरोध इसलिए नहीं किया गया कि इसमें कहीं मजहब विरोधी बातें थीं, बल्कि इसलिए किया गया ताकि मुसलमान राष्ट्रीय आंदोलन का हिस्सा न बनें। इसीलिए मोहम्मद अली जिन्ना ने १९३७ में कांग्रेस के साथ बातचीत में जो तीन शर्तें रखीं, उनमें पहली थी कि कांग्रेस मुस्लिम सम्पर्क का काम बन्द करे। वन्दे मातरम् न गाने

की शर्त दूसरी थी। मुस्लिम सम्पर्क बन्द करने की मांग इसलिए की गई ताकि कांग्रेस यह न कह सके कि वह राष्ट्रीय पार्टी है। सभी वर्गों का प्रतिनिधित्व करती है। यदि कांग्रेस सिर्फ हिन्दू पार्टी बनकर रह जाती तभी तो मुस्लिम लीग को मुसलमानों की पार्टी माना जाता। इसलिए मुस्लिमों में कांग्रेस के सम्पर्क कार्यक्रम का विरोध किया गया। इस राजनीतिक उद्देश्य की पूर्ति के लिए वन्दे मातरम् का विरोध किया गया। जिन्ना का उद्देश्य स्पष्ट था कि भले ही आजादी अभी मिले या देर से मिले, पर पहले हमारी मांगों का फैसला हो जाए। जब आजादी के बारे में ही जिन्ना का दृष्टिकोण बदल चुका था तब वन्दे मातरम् के बारे में उनकी सोच को समझा जा सकता है।

जिन लोगों ने यह कहा कि न केवल हमारा मजहब अलग है बल्कि हमारी संस्कृति और परम्पराएं अलग हैं, इसी द्विराष्ट्रवाद के सिद्धान्त के आधार पर अलग देश बनाया, वे आज बहुत पीछे हैं, उनके टुकड़े भी हो गए। पर इस सिद्धान्त का विरोध करने वाले भारत में सभी मत, पंथों, सम्प्रदायों के लोग शांतिपूर्वक रह रहे हैं और यह देश आगे बढ़ रहा है। पर देश के विभाजन का जख्म बहुत गहरा है। यदि देश का विभाजन न हुआ होता तो हम २० वर्ष बाद भारत के महाशक्ति बनने का जो सपना देख रहे हैं, वह अब तक पूरा हो गया होता। लेकिन इतनी बड़ी हानि उठाने के बाद भी कुछ लोग इस देश में ऐसे हैं जो पूरे इतिहास की अनदेखी कर यह कह रहे है कि हमारी पहचान अलग है। यद्यपि अब उनमें इतना साहस तो नहीं हैं कि वे यह कहें कि हम मजहब के आधार पर अलग राष्ट्र हैं। जिन्ना की अलगाववादी विरासत को संभाले हुए कुछ लोग उसी सोच को खाद-पानी देने के लिए आज भी वन्दे मातरम् का विरोध कर रहे हैं। इसीलिए मैंने वन्दे मातरम् का अनुवाद किया ताकि इसके बारे में कोई भ्रम न फैला सके। साथ ही मुझे यह भी कहना है कि यदि कोई न गाना चाहे तो न गाए, यह उसका व्यक्तिगत मामला है। कानून बनाकर उसे बाध्य नहीं किया जा सकता। लेकिन वन्दे मातरम् का विरोध करने का कोई कारण नहीं है। इसका विरोध करने वालों को समझना चाहिए कि भले ही इस राष्ट्रगीत के प्रति उनकी भावना सही न हो, पर इतना तो ध्यान रखें कि इस देश के करोड़ों-करोड़ लोगों के लिए यह गीत राष्ट्रीयता का प्रतीक है। फांसी के फंदे पर झूलने वाले उन लोगों को तो याद कर लीजिए, जिनके लबों पर अंतिम समय में यह गीत था। अगर वन्दे मातरम् गाते हुए लोग सड़कों पर न निकले होते, फांसी न चढ़े होते तो आज यह आजादी न मिली होती। आज भी इस देश में वे जगहें होतीं, जहां लिखा होता कि भारतीय और कुत्ते यहां नहीं आ सकते। वन्दे मातरम् का विरोध करने वाले कम से कम इस बात का श्रेय तो उन क्रांतिवीरों को दे ही सकते हैं जिनके कारण उन्हें और हमें कुत्ते की श्रेणी से निकलकर एक इंसान के रूप में एक आजाद देश में स्वाभिमान के साथ रहने का हक मिला। ■

# कितना उचित, कितना अनुचित?
# इस्लाम की आस्था और वन्देमातरम्

मुजफ्फर हुसैन

वन्देमातरम् को राष्ट्रगीत के रूप में अंगीकार किये जाने के सौ साल पूरे होने के उपलक्ष्य में चल रहे समापन समारोह के अवसर पर देशभर में शैक्षणिक संस्थानों में सात सितम्बर को सामूहिक वन्देमातरम् गाए जाने के सम्बंध में केन्द्र सरकार ने जो आदेश जारी किया है, उस के विरूद्ध कुछ अलगाववादी मुसलमानों ने बवाल मचा दिया है। इन तत्वों का यह कहना है कि यह गीत इस्लाम विरोधी है। अलगाववादी ताकतों का लक्ष्य १९०५ में कुछ दूसरा था और लगता है आज भी दूसरा है। केवल राष्ट्रीय प्रवाह के विरूद्ध अपनी सोच को मान्यता दिलाना उनकी नियत है। नाम इस्लाम का है लेकिन काम राजनीति और कुटिल कूटनीति का है। इस्लाम के नाम पर आजादी से पहल और आजादी के बाद अनेक फतवे जारी हुए हैं। उन में वन्दे मातरम् का विरोधी भी उनका मुख्य लक्ष्य रहा है। सवाल यह उठता है कि वन्देमातरम् विरोधी जो ताकतें इस प्रकार की बातें कर रही है उनमें कितनी सच्चाई है उसका इस्लामी दृष्टिकोण से जायजा लेना अनिवार्य है। यदि ऐसा नहीं है तो फिर इन तत्वों के विरूद्ध कानूनी कार्यवाही होनी चाहिये। आतंकवाद को ताकत पहुंचाने वाली ऐसी हरकतें सम्पूर्ण राष्ट्र के लिए घातक है अतएव उस पर गहराई से विचार होना चाहिये।

वन्देमातरम् की हर पंक्ति मां भारती का गुणगान करती है। न केवल वसुंधरा की प्रशंसा है बल्कि कवि एक जीती जागती देवी के रूप में भारत को प्रस्तुत कर रहा है। उसकी शक्ति क्या है और वह अपने शत्रु को किस प्रकार पराजित करने की क्षमता रखती है इसका रोमांचकारी वर्णन है। वन्देमातरम् केवल गीत नहीं बल्कि भारत के यथार्थ को प्रस्तुत करने वाला एक दस्तावेज है। भारत को पहचानने के लिये बंकिम अपनी मां को पहचाने का आह्वान कर रहे हैं। इसका सम्पूर्ण उद्देश्य अपने देश की धरती को स्वतंत्र करवाना है। इसलिये यहां जो भी सांस लेता है उसका यह धर्म है कि वह अपना

सर्वस्व अर्पित कर दे।

कोई यह सवाल उठा सकता है कि भारत में कोई एक धर्म, एक जाति, एक आस्था के व्यक्ति नहीं है जो इस देश को माता के समान पूज्यनीय माने। एकेश्वरवादी इसके लिये कह सकते हैं कि यह हमारी आस्था और विचारधारा के विरूद्ध है। लेकिन जिस निर्गुण निराकार में उन्हें विश्वास है वह भी तो अपार शक्ति का मालिक है। किसी के गुण अथवा ताकत को स्वीकार करना या उस का आभास होना कोई एकेश्वरवाद के सिद्धांत को ठुकराना नहीं है।

वन्देमातरम् पर सबसे अधिक विरोध मुठ्ठीभर मुस्लिम बंधुओं को है। वे यह सवाल कर सकते हैं कि यहां तो इसका वर्णन कुछ इस प्रकार से किया जा रहा है कि मानो वह साक्षात देवी है और जिन अलंकारों का हम उपयोग कर रहे हैं वह केवल उसकी पूजा करने के समान है। जब इस बहस को शुरू करते हैं तो इस्लाम के सिद्धांतों पर वन्देमातरम् खरा उतरता है। क्या इस्लाम में मां को पूज्यनीय नहीं कहा गया है? पैगम्बर मोहम्मद साहब की हदीस है-- मां के पैर के नीचे स्वर्ग है' यदि इस्लाम सगुण साकार के विरूद्ध है तो फिर मां और उसके पांव की कल्पना क्या किसी चित्र को हमारी आंखों के सामने नहीं उभारती। अपनी मां का तो शरीर है लेकिन वन्देमातरम् में जिस मां की वंदना की बात की जाती है उसका न तो शरीर है, न रंग है और न रूप है फिर उसे देवी के रूप में पूंजने का सवाल कहां आता है? यहां तो केवल अलंकार है और विशेषण हैं इसलिये उसका आदर है। इस आदर को पूज्यनीय शब्द में व्यक्त किया जाए तो क्या उसकी पूजा किसी मूर्ति की पूजा के समान हो सकता है। भारत में जब बादशाहत का दौर था उस समय हर शहंशाह को 'जिल्ले इलाही' (उदाहरण के लिये मुगले आजम फिल्म) कहा जाता था। इस का अर्थ होता है ईश्वर का दिव्य प्रकाश। क्या यह शब्द किसी मूर्ति की प्रशंसा को प्रकट नहीं करता। यहां तो साक्षात् हाड़ मांस के आदमी के लिये इस शब्द का उपयोग किया जा रहा है। दूसरे शब्दों में इस शब्द के माध्यम से तो आप पत्थर या देश की ही नहीं अपितु एक इंसान को ईश्वर रूप में मान रहे हैं। इस तर्क के आधार पर तो तो यह कहना होगा कि वन्देमातरम् से अधिक इस्लाम के अनुयाइयों के लिये जिल्ले इलाही शब्द आपत्तिजनक होना चाहिये। यदि वे इसे विशेषण मानते हैं तो भारत के विशेषणों को स्वीकार करने में कोई हिचकिचाहट नहीं होनी चाहिये। व्यक्ति के चेहरे पर ईश्वरीय प्रकाश हो सकता है तो फिर किसी मां की प्रशंसा करने के लिये उसे सहस्त्र हाथों वाली भी कहा जा सकता है जो अपने बाहुबल से शत्रु का नाश करने वाली है। इस्लाम अपने झंडे में चांद और तारे को महत्व देता है। उस झंडे को सलामी दी जाती है। उस का राष्ट्रीय

सम्मान होता है। ध्वज का अपमान करने वाले को दंडित किया जाता है। क्या हरा रंग और यह चांद सितारे इस ब्रह्मांड के अंग नहीं है। यदि ध्वज को सलामी दी जा सकती है तो फिर धरती माता को प्रणाम क्यों नहीं किया जाता। यह प्रणाम ही तो इसकी वंदना है। इसलिये सलामी के रूप में आकाश के चांद तारे पूज्यनीय है तो फिर धरती की अन्य वस्तुओं को पूज्यनीय माने जाने से कैसे इंकार किया जा सकता है? भारतीय परिवेश में भक्ति प्रदर्शन का अर्थ पूजा होता है। पूजा इबादत का समानार्थी शब्द है इसे स्वीकार करना ही पड़ेगा। बंगला भाषा के अनेक मुसलमान कवि और लेखकों ने इंसान के बारे में वंदना शब्द का प्रयोग किया है। कोई भी बंगाली मुसलमान वंदना शब्द से परहेज नहीं करता। लेकिन उसे अरबी के माध्यम से प्रयोग किया जाएगा तो मुसलमान उस पर अवश्य आपत्ति उठाएगा। क्योंकि समय, काल और देश के अनुसार हर स्थान पर अपने-अपने शब्द हैं और उनका उपयोग भी अपने-अपने परिवेश में होता है।

प्रसिद्ध बंगाली विद्वान मौलाना अकरम खान साहब की मुख्य कृति 'मोस्तापाचरित' में पृष्ठ १५७५ पर जहां अरब देश का भौगोलिक वर्णन किया है वहां वे लिखते हैं.... अर्थात कवि ने अरब को 'मां' कह कर सम्बोधित किया है।

देश को जब हम मां कहते हैं तब रूपक अर्थ में ही कहते हैं। देश को मां के रूप में सम्बोधन करने का मूल उद्देश्य है। यहां हम देश को 'खुदा' नहीं कहते। यदि हमारी मां को मां कह कर पुकारने में कोई दोष नहीं होता तो रूपक भाव से देश को मां कहने में भी कोई दोष नहीं हो सकता। देश भक्ति, देश-पूजा, देश वंदना, देश-मातृका एक ही प्रकार के विभिन्न शब्द हैं जो इस्लाम की दृष्टि में पूर्णतया मर्यादित हैं। इसलिये वंदेमातरम् गीत को गाना न तो 'बुतपरस्ती' है और न ही इस्लाम विरोधी।

देश को मां कहकर सम्बोधित करने की प्रथा अरबी और फारसी में बहुत पुरानी है। 'उम्मुल कोरा' (ग्राम्य जननी) उम्मुल मूमिनीन (मूमिनों की जननी) उम्मुल किताब (किताबों की जननी) यानी यह सभी मां के रूप में है तो फिर वन्देमातरम् शब्द का विरोध कितना हास्यास्पद है।

वन्देमातरम् यदि इसलिये आपत्तिजनक है क्योंकि इस में देश का गुणगान है तो फिर अरब भूखंड के अनेक देशों का भी उन के राष्ट्रगीत में वर्णन है। उजबिकिस्तान हो या फिर किरगिस्तान सभी स्थान पर उनके राष्ट्रगीत में उनके खेत, उनके पशु पक्षी और उन के नदी पहाड़ का सुन्दर वर्णन मिलता है। यमन अपने खच्चर को इसी प्रकार प्यार करता है जिस तरह से कोई हिन्दू गाय को। यमन के राष्ट्रगीत में कहा गया है कि खच्चर उसके जीवन की रेखा है। नंगे पर्वत दूर-दूर तक फैले हुए हैं जिनमें कोई स्थान पर झरने

फूटते हुए दिखलाई पड़ते हैं। जिस तरह किसी माता के स्तन से ममता फूट रही हो। इजिप्ट के राष्ट्र गीत में तो लाल सागर, भूमध्य सागर और स्वेज का वर्णन पढ़ने को मिलता हैं नील नदी उनके लिये गंगा के समान पवित्र है। इजिप्टवासी की यह इच्छा है कि मरने के पश्चात स्वर्ग में भी उसे नील का पानी पीने को मिले। पिरामिड को अपनी शान और पुरखों की विरासत के रूप में अपने राष्ट्रगीत में याद करता है।

डाक्टर इकबाल ने अपनी कविता 'नया शिवालय' में लिखा है......

पत्थर की मूरतों में समझा है तू खुदा है.... खाके वतन का मुझको हर जर्रा देवता है। डाक्टर इकबाल केवल पत्थर से बनी मूर्तियों में ईश्वर का प्रतिविम्ब नहीं देखते हैं उनके लिये तो सारे देश हिन्दुस्तान का हर कण देवता है। क्या वन्दे मातरम् का विरोध करने वाले यह कह सकते हैं कि इकबाल ने भारत को देवता कहकर इस्लाम विरोधी भावना व्यक्त की है? वन्दे मातरम् में भारत की हर वस्तु की प्रशंसा ही इस गीत की आत्मा है। पाकिस्तान में प्रथम राष्ट्र गीत मोहम्मद अली जिन्ना ने लाहौर के तत्कालीन प्रसिद्ध कवि जगन्नाथ प्रसाद आजाद से लिखवाया था। डेढ़ साल के बाद लियाकत ने उसे बदल दिया। राष्ट्रगीत पाकिस्तान में तीन बार बदला गया है। दुनिया के हर देश की जनता जब अपने देश के बखान करती है और उसे अपना ईमान मानती है तब ऐसी स्थिति में भारत की कोटि-कोटि जनता कलकल निनाद करते हुए वन्देमातरम् को अपने दिल की धडकने बनाए रखे तो इसमें किसी को आश्चर्य नहीं करना चाहिये। क्योंकि राष्ट्र की वंदना हमारा धर्म भी है, कर्म भी और जीवन का मर्म भी।

*(प्रख्यात लेखक, मुम्बई)*

■

# एक खतरनाक आपत्ति

## स्वपन दासगुप्त

पिछले सप्ताह देश ने शहनाई उस्ताद बिस्मिल्लाह खान की वाराणसी में मृत्यु का शोक मनाया। देश में कोने-कोने से उस्ताद की शान में कसीदे काढ़े गए, खासकर जिस ढंग से उन्होंने देवी सरस्वती के प्रति अपनी उपासना को अपने धर्म के साथ जोड़ा वह अविस्मरणीय ही नहीं, अनुकरणीय भी है। लोगों ने काशी विश्वनाथ मंदिर और दूसरे हिंदू मंदिरों में अनेक बार उनकी शहनाई की गूंज को याद किया और उन्हें गंगा-जमुना तजहीब के महान प्रतीक की संज्ञा दी। शायद ही कोई इससे असहमत होगा कि उस्ताद के अंदर भारत के अप्रतिम नागरिक मूल्यों का निचोड़ निहित था। इस महान संगीतकार के प्रति श्रद्धांजलि की अभी बाारिश हो ही रही थी कि मुस्लिम समुदाय के कुछ सर्वाधिक मुखर व्यक्तियों ने वंदेमातरम के गायन को लेकर तीक्ष्ण विवाद उत्पन्न कर दिया। उनका विरोध उस राष्ट्रीय गीत के प्रति है जो हमारे स्वतंत्रता आंदोलन का आधार था और जिसमें देशप्रेम का वह जज्बा छिपा था कि क्रांतिकारियों ने गुलामी की जंजीरों को तोड़ने के लिए अपने प्राणों की भी आहूति दे दी।

मुस्लिमों का आक्रोश उस पहल पर है जिसके तहत सात सितंबर (अर्थात जिस दिन १९०५ में वाराणसी में कांग्रेस के अधिवेशन में बंकिम चंद्र चटर्जी द्वारा लिखे गए वंदेमातरम् गीत को राष्ट्रीय गान के रूप में उद्घोषित किया गया था) को पूर्वाह्न ११ बजे सभी शिक्षण संस्थानों में वंदेमातरम् के अनिवार्य गायन की बात कही गई थी। मुस्लिम धर्मगुरूओं का एक तबका इस पहल पर भड़क गया। दिल्ली की जामा मस्जिद के शाही इमाम, जो कि अब उत्तर प्रदेश में अपने लिए बड़ी राजनीतिक भूमिका की तलाश में हैं, ने यह ऐलान कर दिया कि वंदेमातरम् का गायन इस्लाम के धार्मिक विश्वासों के खिलाफ है। उनके सुर में सुर मिलाते हुए आल इंडिया मुस्लिम पर्सनल लॉ बोर्ड के प्रवक्ता एसक्यूआर इलियास ने भी यह घोषणा करने में देर नहीं की कि मुस्लिम इस गीत को नहीं गा सकते' उनका तर्क था, 'हम देश को प्यार करते हैं, लेकिन इसकी पूजा नहीं कर सकते।' कितना विपरीत है मुस्लिमों का यह रवैया और उस्ताद बिस्मिल्लाह खान का चिंतन, उनकी मान्यताएं और उनका जीवन-दर्शन। उस्ताद यह सोचते थे कि वह अल्लाह की इबादत राग भैरव

में कर सकते हैं, तो धार्मिक कट्टरता के शिकार ये लोग इस पर अड़े हुए हैं कि देश को माता के रूप में पूजा नहीं जा सकता। उस्ताद ने देवी सरस्वती की उपस्थिति से खुद को अभिभूत महसूस किया, तो ये लोग मूर्ति पूजा की निंदा करने में किसी भी हद तक जाने के लिए तैयार हैं।

यदि वंदेमातरम् के प्रति मुस्लिम विरोध के इतिहास को खंगाला जाए तो हम पाएंगे कि एक राष्ट्रीय प्रतीक पर आपत्ति उठाने वाले शाही इमाम और एसक्यूआर इलियास कोई पहले व्यक्ति नहीं हैं। सच तो यह है कि १९०५ में जब से यह गीत भारतीय राष्ट्रीयता की पहचान बना तभी से मुस्लिम विचारधारा का एक वर्ग इसके विरोध में उठ खड़ा हुआ। सव्यसाची मुखर्जी ने लिखा है, 'वंदेमातरम् पर मुस्लिम आपत्ति की शुरूआत बंगाल के विभाजन के खिलाफ आंदोलन के दौरान हो गई। यह आपत्ति १९२० के दशक में और मुखरित हुई और चह चरम पर तब पहुंची जब १९३७ में कांग्रेस के नेतृत्व वाली प्रांतीय सरकारों ने कामकाज संभाला।' १९३८ में जवाहर लाल नेहरू के साथ बातचीत के लिए मोहम्मद अली जिन्ना ने हस्तलिखित जो एजेंडा तैयार किया था उसमें तीन बिंदु थे - (१) मुस्लिमों के साथ सामूहिक संपर्क बंद हो, (२) वंदेमातरम् हटाया जाए और (३) राष्ट्रीय ध्वज हटाया जाए।

पहली मांग के जरिए जिन्ना राजनीतिक वर्ग को यह संकेत देना चाहते हैं कि वह भारत में मुस्लिमों के एकमात्र प्रवक्ता के रूप में अपनी स्थिति को दी जाने वाली किसी चुनौती को बर्दाश्त नहीं करेंगे वहीं उनकी बाद की दोनों मांगें यह रेखांकित करने के लिए थी कि वे भारत के बहुसंख्यक समाज के साथ तादात्म्य बिठाने के लिए तैयार नहीं। जिन्ना जानते थे कि राष्ट्रीय आंदोलन के दो सर्वाधिक महत्वपूर्ण प्रतीक चिन्हों-वंदेमातरम् और राष्ट्रीय ध्वज का विरोध कर वह हिंदू बहुल भारत को मुस्लिमों के साथ असंगत ठहरा देंगे।

जवाहरलाल नेहरू हमेशा वंदेमातरम् के साथ असहज रहे, क्योंकि इसमें बहुत अधिक कठिन शब्द थे। उन्होंने मुसिलम पृथकता को आधी शह तो दी ही। उनकी पहल पर कांग्रेस कार्यसमिति ने अक्टूबर १९३७ में इस गीत के कुछ भागों पर मुस्लिमों द्वारा उठाई गई आपत्ति को सही मान लिया गया और इसकी सार्वजनिक प्रस्तुति को दो प्रारंभिक छंदों तक सीमत कर दिया। यह कदम भी मुस्लिम लीग को पूरी तरह संतुष्ट नहीं कर सका। इसके फलस्वरूप १९३९ में कांग्रेस कार्यसमिति में किए गए विचार-विमर्श और महात्मा गांधी की इस सलाह कि मिश्रित सभा में वंदेमातरम् के गायन से विवाद का खतरा नहीं उत्पन्न किया जाना चाहिए, कांग्रेस ने यह रूख अपना लिया कि इस राष्ट्रीय गीत का गायन बाध्यकारी नहीं होगा। वंदेमातरम् का विवाद अंततः २४ जनवरी १९५० को संविधान सभा के अंतिम दिन तब

समाप्त हुआ जब सभा के अध्यक्ष राजेन्द्र प्रसाद ने पीठ से यह निर्णय दिया कि जन गण मन राष्ट्रीय गीत होगा और वंदे मातरम् को इसके बराबर सम्मान तथा दर्जा दिया जाएगा।

यहां यह जानना महत्वपूर्ण है कि इस मसले पर न तो कोई अर्थपूर्ण विचार-विमर्श हुआ और न ही मतदान। यह मसला एक प्रकार के मोल-तोल के जरिए हल किया गया, जिसके बारे में देश को बहुत कम जानकारी है। इससे इस धारणा को भी बल प्राप्त होता है कि यदि इस मसले पर स्वतंत्र मतदान कराया गया होता तो हमारे देश के संस्थापकों ने वंदे मातरम् को राष्ट्रगीत के रूप में स्वीकार किया होता। १९५० में राजनीतिक वातावरण मुस्लिम पृथकता की किसी अभिव्यक्ति के प्रति बेहद प्रतिकूल था। इस तरह के माहौल में मुस्लिम मतदाताओं का एक बहुत बड़ा वर्ग मुस्लिम लीग से खिसककर कांग्रेस के खेमे में आ गया और इस तरह १९४७ के पूर्व का विभाजनकारी एजेंडा सतह के नीचे चला गया। पिछले दिनों एआईएमपीएलबी और शाही इमाम ने वंदेमातरम् के विरोध में जो आवाज उठाई वह उस मुद्दे को पुनर्जीवित करने वाला कदम है जिसे १९५० में हल मान लिया गया था।

यह बेहद खेद का विषय है कि भारत सरकार ने वंदेमातरम् के गायन पर उठाई गई आपत्ति पर उसी प्रकार की कातर प्रतिक्रिया व्यक्त की जैसी कांग्रेस ने १९३७ से १९३९ के बीच दिखाई थी। मानव संसाधन विकास मंत्री अर्जुन सिंह ने वंदेमातरम् के गायन को ऐच्छिक घोषित कर उन आशंकाओं को एक तरह से बल ही प्रदान किया कि देश का प्रत्येक विद्यार्थी राष्ट्रीय प्रतीकों के प्रति अपनी-अपनी अलग राय रखेगा। वस्तुतः अर्जुन सिंह संविधान में संजोए गए एक राष्ट्रीय प्रतीक के सम्मान के संदर्भ में यह विकल्प दे रहे हैं कि लोग चाहें तो उसका सम्मान करें और न चाहें तो न करें। चूंकि राष्ट्रीय ध्वज, राष्ट्रगीत और राष्ट्रीय गान समान रूप से सम्मनित हैं इसलिए आल इंडिया मुस्लिम पर्सनल लॉ बोर्ड द्वारा राष्ट्रीय गान वंदेमातरम् के बहिष्कार की औपचारिक घोषणा राष्ट्रीय ध्वज जलाने के समान है। इस प्रकरण में जो सबसे अशुभ बात है वह यह कि वंदेमातरम् के प्रति आपत्ति को धार्मिक कर्तव्य का रूप दे दिया गया है। दूसरे शब्दों में कहें तो स्वतंत्रता संघर्ष के सर्वाधिक गुंजायमान प्रतीक और समकालीन राष्ट्रवाद के केंद्र-स्तंभ को एक धर्म के साथ असंगत ठहरा दिया गया है। वंदेमातरम् के बहिष्कार के दुष्परिणामों के प्रति हमें आगाह हो जाना चाहिए। दुर्भाग्य से इस प्रकरण को भी एक और रूटीन सेकुलरिस्ट बनाम भगवा समूह के बीच टकराव के रूप में देखा जा रहा है। वंदेमातरम् के विरोध में बहुत कुछ छिपा है, इसकी अनदेखी के घातक परिणाम होंगे।

*(लेखक वरिष्ठ स्तंभकार हैं)* ■

# राष्ट्रीयता के प्रतीक पर हमला

## ए.सूर्यप्रकाश

देश के जिन वरिष्ठ नागरिकों ने विभाजन के त्रासदीपूर्ण दिनों को जिया है उन्होंने हाल के दिनों में जब मुसलिम धर्मगुरुओं को राष्ट्रीय गीत वंदेमातरम् पर हमला बोलते हुए सुना होगा तब उनके मन-मस्तिष्क में अतीत के खौफनाक अनुभव पुनः जागृत हो गए होंगे। भारत के पंथनिरपेक्ष, लोकतांत्रिक गणराज्य बनने के ५६ वर्ष बाद आज फिर मुसलिमों के एक वर्ग द्वारा उसी अलगाववादी विचारधारा को हवा दी जा रही है जिसने भारत को दो टुकड़ों में बाँट दिया था। विभाजन के दृश्य देखने वालों को पता है कि आज वंदेमातरम् के खिलाफ जो तर्क दिए जा रहे हैं वैसे ही तर्क जब इतिहास में पहले दिए गए थे तब उनका क्या परिणाम सामने आया था? मुसलिम लीग ने औपचारिक रूप से भारत के विभाजन की मांग की थी, लेकिन इसके तीन वर्ष पहले ही जिन्ना ने इसकी जमीन यह कहकर तैयार कर दी थी कि मुसलिमों को वंदेमातरम् के गायन, तिरंगे को भारत का राष्ट्रीय ध्वज मानने तथा हिंदी को राष्ट्र-भाषा के रूप में स्वीकार करने पर आपत्ति है।

जिन्ना ने १९३७ में लखनऊ में पार्टी के सम्मेलन में घोषणा की थी कि वंदेमातरम्, तिरंगा और हिंदी-सभी हिंदू प्रतीक हैं, जिन्हें मुसलिम किसी भी कीमत पर स्वीकार नहीं करते। दिल्ली की जामा मस्जिद के शाही इमाम सैयद अब्दुल्ला बुखारी और मौलाना खालिद रशीद जैसे लोग अब यह जो कह रहे हैं कि मुसलिम वंदेमातरम् नहीं गा सकते, क्योंकि यह गैर-इसलामी है तो इसमें कोई नई बात नहीं। जिन्ना पहले ही यह उद्घोषित कर चुके थे। वंदेमातरम्, हमारा राष्ट्रीय ध्वज तथा हमारी राष्ट्रीय भाषा के साथ उनकी विकलता की परिणति देश के विभाजन के रूप में सामने आई थी। बुखारी और रशीद जैसे लोग तो भारत के साथ मुसलिमों के असामंजस्य की नई आवाज हैं। राष्ट्रीय प्रतीकों और राष्ट्र गौरव से संबंधित मामलों में कांग्रेस के कातर रवैये से उत्साहित मुसलिमों ने अब भारतीय राष्ट्रीयता के प्राणतत्व को ही कुतरना आरंभ कर दिया है। यदि हमें भारत को लोकतांत्रिक, पंथनिरपेक्ष और एक रखना है तो इस प्रवृत्ति पर तत्काल रोक लगानी होगी।

गुलाम नबी आजाद और सलमान खुर्शीद सरीखे प्रमुख मुसलिम नेता हमेशा की तरह इस मसले पर मौन हैं। राजनीतिक जगत में केवल मुख्तार अब्बास नकवी और मतीन अहमद जैसे चंद लोग ही ऐसे हैं जिनमें मुसलिम धर्मगुरुओं के राष्ट्र-विरोधी वचनों के खिलाफ अपनी आवाज बुलंद करने का साहस है।

भाजपा उपाध्यक्ष मुख्तार अब्बास नकवी ने कहा है, "जो लोग हमारे राष्ट्रीय गीत का अपमान करते हैं वे बेहतर हो कि देश छोड़कर चले जाएं। वंदेमातरम् के प्रति उनका विरोध उनकी अलगाववादी मानसिकता का द्योतक है।" दिल्ली वक्फ बोर्ड के चेयरमैन और निर्दलीय विधायक मतीन अहमद कहते हैं कि शाही इमाम का मस्तिष्क प्रदूषित है। कहने की जरूरत नहीं कि वंदेमातरम् का राजनीतिकरण उन मुसलिम नेताओं द्वारा किया जा रहा है जिनका कोई राजनीतिक आधार नहीं है। यदि हमें अपनी एकता, अखंडता और पंथनिरपेक्ष चरित्र को बचाए रखना है तो मुसलिम समुदाय के भीतर से इस तरह की और आवाजों की जरूरत है। आज शाही इमाम वंदेमातरम् पर आपत्ति कर रहे हैं, कल वह जिन्ना की तरह तिरंगे या हमारी राष्ट्रीय भाषा के खिलाफ आवाज उठा सकते हैं। जो लोग इसके खिलाफ खड़े होने के इच्छुक नहीं हैं उन्हें विभाजनकारी नारों को मूक समर्थन देने वाले व्यक्तियों के तौर पर देखा जाना चाहिए।

राष्ट्रीय गीत के रूप में वंदेमातरम् के दर्जे तथा राष्ट्रगान जन गण मन के साथ उसके समान महत्व पर कोई विचार-विमर्श या समझौता संभव नहीं है। भारतीय स्वाधीनता आंदोलन में वेग उत्पन्न कर देने वाले इस गीत का इतिहास लिखा जा चुका है। आज भले ही गुलाम नबी आजाद के भीतर यह साहस न हो कि वह एक राष्ट्रीय गौरव के पक्ष में बोल सकें, लेकिन यह विस्मृत नहीं किया जा सकता कि पिछले १०० वर्षों से अधिक समय से कांग्रेस पार्टी के प्रत्येक अधिवेशन में यह गीत गाया गया और संसद का प्रत्येक सत्र देशभक्ति के जज्बे से भरे-पूरे इस गीत के गायन के साथ समाप्त होता है।

हमने आजादी के दौर में प्रवेश भी वंदेमातरम् के साथ किया था जब सुचेता कृपलानी ने १४ अगस्त ,१९४७ की रात ११ बजे इस गीत को गाया। उस समय ब्रिटेन से लोकतांत्रिक भारत को सत्ता हस्तांतरण को अंतिम रूप देने के लिए संविधान सभा की बैठक आरंभ हुई थी। बाद में डा. राजेन्द्र प्रसाद ने सदन को संबोधित किया और देश के समक्ष भविष्य के लिए मौजूद दुरूह लक्ष्यों की चर्चा की। अल्पसंख्यकों के सवाल पर उन्होंने कहा कि उनके साथ बराबरी का और न्यायसंगत व्यवहार किया जाएगा, बदले में भारत उनसे देश तथा संविधान के प्रति निष्ठा चाहेगा। डॉ. राजेन्द्र प्रसाद ने इसके बाद प्रधानमंत्री जवाहर लाल नेहरू को सभा को संबोधित करने के लिए आमंत्रित

किया। यद्यपि ब्रिटिश सत्ता ने मुसलिमों की पृथक राष्ट्र की मांग को स्वीकार करने के बाद भारत को सत्ता हस्तांतरित कर दी थी, लेकिन लगभग ३.५ करोड़ मुसलमानों ने विभाजन के बाद भी भारत में ही रहने का फैसला किया।

आजादी के तत्काल बाद संविधान सभा को देश का संविधान तैयार करने का भगीरथ कार्य अपने हाथ में लेना था और लोकतांत्रिक भारत की आधारशिला रखनी थी। उस समय भी कतिपय मुसलिम नेताओं ने किन्हीं खास कारणों के चलते वंदेमातरम् और कुछ अन्य बातों पर अपनी आपत्ति उठाई। वंदेमातरम् के खिलाफ मुसलिमों के एक वर्ग द्वारा चलाए जा रहे अभियान पर प्रतिक्रिया व्यक्त करते हुए नेहरू ने संविधान सभा को अगस्त १९४८ को बताया कि जन गण मन को राष्ट्रगान के रूप में चयनित किया गया है, क्योंकि इस गीत की समुचित संगीतमय प्रस्तुति की जा सकी। नेहरू ने कहा, हालांकि वंदेमातरम् अपनी महान ऐतिहासिक परंपरा के साथ स्पष्टंतः तथा निर्विवाद रूप से भारत का प्रमुख राष्ट्रीय गीत है। इस गीत का हमारे स्वाधीनता संधर्ष के साथ धनिष्ठं संबंध है। इसकी यह स्थिति हमें बरकरार रखनी है और कोई भी अन्य गीत इसका स्थान नहीं ले सकता। गांधी भी वंदेमातरम् को अंग्रेजी शासन के खिलाफ संधर्ष का सबसे सशक्त हथियार मानते थे। डॉ. राजेन्द्र प्रसाद ने २४ जनवरी १९५० को संविधान के हिंदी और अंग्रेजी संस्करणों पर सदस्यों के औपचारिक हस्ताक्षर होने से ठीक पहले संविधान सभा में दिए गए अपने भाषण में वंदेमातरम् के दर्जे से संबंधित मामले को हल कर दिया।

उन्होंने कहा, जन गण मन के रूप में संग्रहीत शब्द और संगीत रचना भारत का राष्ट्रगान होगा, जिसमें सरकार आवश्यक होने पर शब्दों में परिवर्तन कर सकेगी और वंदेमातरम् जिसने भारतीय स्वतंत्रता सघर्ष में ऐतिहासिक भूमिका अदा की है, को जन गण मन के बराबर सम्मान दिया जाएगा और इसका वही दर्जा होगा जो जन गण मन का है। संविधान सभा की उस दिन की कार्यवाही का रिकार्ड बताता है कि सदस्यों ने डॉ. राजेन्द्र प्रसाद की इस घोषणा का करतल ध्वनि से स्वागत किया। आज देश में मुसलिम आबादी १५ करोड़ के ऊपर पहुंच चुकी है, जो आजादी के समय ३.५ करोड़ थी। यद्यपि मुसलिम समुदाय को प्रारंभ से भारत के पंथनिरपेक्ष व लोकतांत्रिक वातावरण में रहने का सुख मिला है, लेकिन इससे बड़ी विडंबना कोई और नहीं कि नेता के रूप में इस समुदाय से शाही इमाम जैसे लोग सामने आए हैं, जो हमारी राष्ट्रीयता के प्रतीकों पर हमले कर रहे हैं। वे आज वंदेमातरम् को निशाना बना रहे हैं, कल शायद राष्ट्र ध्वज के पीछे पड़ेंगे। ■

# सरफरोशी की तमन्ना का मंत्र बना वन्देमातरम्

## लक्ष्मी कांता चावला

सन् १६०५ में बंग भंग आंदोलन प्रारंभ होने के साथ ही बंगाल सचिव लाइल का यह आदेश लागू हो गया कि जो भी वंदेमातरम का उद्घोष करेगा उसे कोड़े लगाए जाएंगे, जुर्माना होगा और स्कूल से निकाल दिया जाएगा। इसके बाद स्थिति यह हो गई कि ढाका के एक स्कूल में छात्रों से पांच सौ बार लिखवाया गया- वंदेमातरम् कहना सबसे बड़ा पाप हैं पर अधिकतर छात्र लिखते थे- वंदेमातरम् कहना सबसे बड़ा धर्म है। कलकत्ता में नेशनल कालेज के एक छात्र सुशील सेन को वंदेमातरम् कहने पर पंद्रह बेंत मारने की सजा मिली और उसके अगले दिन स्टेटसमैन अखबार ने लिखा कि प्रत्येक बेंत की मार पर सुशील सेन के मुख से एक ही नारा निकलता था- वंदेमातरम्। तब काली प्रसन्न जैसे कवि गा उठे-

बेंत मेरे कि मां भुलाबि। आमरा कि माएर सेई छेले
मोदेर जीवन जाय जेन चले वंदेमातरम् बोले।

अर्थात बेंत मारकर क्या मां को भुलाएगा, क्या हम मां की ऐसी संतान हैं? वंदेमातरम् बोलते हुए हमारा जीवन भले ही चला जाए पर वंदेमातरम् बोलेंगे।

इसकी गूंज सात समुद्र पार करके लंदन की धरती पर पहुंची, जहां मदन लाल ढींगरा ने अपना अंतिम वक्तव्य वंदेमातरम् के साथ ही पूरा किया। उसने कहा- भारत वर्ष की धरती को एक ही बात सीखनी है कि कैसे मरना है और यह स्वयं मरकर ही सीखा जा सकता है। इसलिए मैं मर रहा हूँ-वंदेमातरम्।

आखिर क्या है वंदेमातरम् जिसकी चोट अंग्रेज की छाती पर गोली से भी गहरी होती थी। बंगाल के बंकिम चंद्र ने अपने उपन्यास'आनंद मठ' में भारत माता को मानो साकार रूप ही दे दिया। बंकिम ने एक वक्तव्य में कहा था- मेरा आनंद मठ कभी सारे देश में एक सच्चाई के रूप में प्रकट होगा। भारत के स्वतंत्रता संग्राम का एक मात्र जयघोष वंदेमातरम् था।

हम नहीं जानते कि भारत सरकार के गणित का आधार क्या है पर हमारी सरकार की इच्छा है कि वर्ष २००७ को वंदेमातरम् की शताब्दी के

रूप में मनाया जाए। वैसे सारा देश एक बार १९९६ में वंदेमातरम् की शताब्दी मना चुका है। वर्ष १८८२ में श्री बंकिम चंद्र के आनंद मठ उपन्यास का प्रकाशन हुआ। यह गीत उसी का भाग है। फिर १८९६ में पहली बार यह गीत कलकत्ता में श्री बाल गंगाधर तिलक की उपस्थिति में कांग्रेस के अधिवेशन में गाया गया और स्वयं श्री टैगोर ने इस गीत का गायन किया। कांग्रेस के नेतृत्व में चल रही सरकार को यह भी याद नहीं कि इसके अनुसार सन १९९६ वंदेमातरम का सौवां वर्ष था। ७ अगस्त १९०५ का दिन तो भुलाया ही नहीं जा सकता, जब बंग-भंग आंदोलन के विरोध में पूरा बंगाल ही गरज उठा था और कलकत्ता के कालेज चौक में पचास हजार से भी ज्यादा भारत के बेटे-बेटियां वंदेमारतम् कहकर स्वतंत्रता के लिए बलिपथ पर चल पड़े । इन्हीं दिनों मैडम भीका जी कामा ने एमर्स्डम में वंदेमातरम् वाला भारत का ध्वज फहराया। फिर भी भारत सरकार २००७ को ही शताब्दी मना रही है।

भारत के मानव संसाधन मंत्री अर्जुन सिंह ने यह घोषण की कि सभी स्कूलों में वंदेमातरम गाया जाए और साथ ही सांप्रदायिक शक्तियों के आगे घुटने टेकते हुए यह भी कह दिया कि जो इसे नहीं गाना चाहता, न गाए। अफसोस तो यह है कि देश के गृह राज्य मंत्री श्री जायसवाल भी राष्ट्रीय गान के गौरव का सम्मान रक्षण नहीं कर पाए। कौन नहीं जानता कि बंग-भंग में धर्म, संप्रदाय, जाति का भेद भुलाकर वंदेमातरम के साथ ही अंग्रेजों से लोहा लिया गया था और अब एक शाही इमाम के विरोध को पूरे मुस्लिम समाज का विरोध मानकर सरकार ने यह निंदनीय-लज्जाजनक आदेश दिया है।

प्रसिद्ध लेखक एवं क्रांतिकारी हेम चंद ने कहा था- पहले हम इस बात को समझ नहीं पाए थे कि वंदेमातरम गीत में इतनी शक्ति और भाव छिपा है। अरविंद ने सत्य ही कहा था कि वंदेमातरम् के साथ सारा देश देशभक्ति को ही धर्म मानने लगा है। यह मंत्र भारत में ही नहीं सारे विश्व में फैल गया। ७ अगस्त १९०५ को जब बंग भंग के विरोध में पचास हजार देशभक्त कलकत्ता में इकट्ठे हुए तो अचानक ही एक स्वर गूंजा- वंदेमातरम और इसके साथ ही वंदेमातरम् क्रांति का प्रतीक बन गया। इस आंदोलन के मुख्य नेता सुरेंन्द्र नाथ बनर्जी ने कहा हमारे अंतर्मन की भावनाएं वंदेमातरम् के भाव के साथ जुड़ जानी चाहिए।

आज स्वतंत्रता के साठवें वर्ष में वंदेमातरम् गीत गाना सांप्रदायिक माना जाने लगा है। जिस वंदेमातरम् के साथ क्रांतिकारी देशभक्त हंसते-हंसते फांसी पर चढ़ जाते थे उसे ही स्वतंत्र भारत की सरकार एक संप्रदाय विशेष को न गाने की छूट दे रही है। दुर्भाग्य से भारत के विभाजन के साथ ही

वंदेमातरम् का भी विभाजन कर दिया गया। स्वतंत्र भारत के कुछ नेताओं को इस गीत के प्रथम भाग में तो देशभक्ति दिखाई देती है, पर पिछले हिस्से में सांप्रदायिकता लगती है। आखिर क्या बुरा लिखा है इसमें? भारत की संतान भारत मां से यही तो कहती है न कि भारत मां तू ही मेरी भुजाओं की शक्ति है, तू ही मेरे हृदय की भक्ति है, तू धरनी है, भरनी है, सुंदर जल और सुंदर फल फूलों वाली है, तेरे करोड़ों बच्चे हैं, फिर तू कमजोर कैसी? हमें याद रखना होगा कि १५ अगस्त १९४७ की सुबह आकाशवाणी से प्रसारित होने वाला पहला गीत वंदेमातरम था, जो पंडित ओंकार नाथ ने पूरा गाया था।

आज तो भारत स्वतंत्र है, पर जिस समय वंदेमातरम कहना अपराध माना जाता था उस समय राष्ट्र के महान नेता सुरेंद्र नाथ बनर्जी, विपिन चंद्र पाल, अरविंद घोष वंदेमातरम के बैज सीने में लगाकर निकलते थे। अमृत बाजार पत्रिका के संपादक मोतीलाल घोष ने सिंह गर्जना करते हुए कहा था- चाहे सिर चला जाए मैं वंदेमातरम गाऊंगा। वीर सावरकर ने १९०८ में इंग्लैंड में वंदेमातरम गुंजाया। मार्च १९०७ को युगांतर दैनिक ने यह लिखा कि वंदेमातरम की गूंज ने शत्रु की हिम्मत छीन ली है, वे अब परास्त हो रहे हैं और भारत मां मुस्कुरा रही है। डा. हेगेवार बचपन से ही राष्ट्रभक्ति में रंगे हुए थे। नागपुर के नील सिटी स्कूल में पढ़ते समय उन्होंने सारे स्कूल में ही वंदेमातरम का जयघोष करवा दिया और दंडित हुए। वाराणसी की जेल में जब चंद्रशेखर आजाद को कोड़े मारे गए, तब भी वह वंदेमातरम ही बोलते रहे। २९ दिसंबर १९२७ को जब अशफाख उल्ला खां को फांसी पर रबाया गया तब भी वह वंदेमातरम का नार ही लगाते रहे। कांग्रेस के काकीनाड़ा अधिवेशन में श्री विष्णु दिगंबर पालुसकर ने वंदेमातरम का गीत गाकर ही सम्मेलन का प्रारंभ करवाया।

कौन नहीं जानता कि स्वतंत्रता की बेदी पर प्राण देने वाले हरेक देशभक्त ने वंदेमातरम् से ही प्रेरणा ली थी। यह तो अंग्रेजों की कुटिल नीति थी, जिसने देश के हिंदू-मुसलमानों को अलग कर दिया। सच यह है कि बंग-भंग आंदोलन के समय मुस्लिम छात्र नेता लियाकत हुसैन कलकत्ता के कालेज चौक में हर शाम को अपने साथियों सहित वंदेमातरम् के नारे लगाता और बेंत भी खाता था।

अब प्रश्न यह है कि जो वंदेमातरम् राष्ट्रभक्ति और राष्ट्रप्रेम का मंत्र बन गया था उसे स्वतंत्र भारत में सम्मान क्यों नहीं? बड़ी कठिनाई से वह दिन आया जब भारत सरकार ने स्कूलों में वंदेमातरम् गाने का संदेश दिया। आश्चर्य है कि राष्ट्रीय गीत गाने के लिए भी आदेश देना पड़ता है, पर साथ ही एक बार फिर विभाजन कर दिया कि जो गाना चाहे वही गाए। जो लोग यह कहते हैं कि इस्लाम की धार्मिक मान्यताओं के अनुसार मां को प्रणाम नहीं

किया जा सकता वह हजरत मुहम्मद साहब का यह वाक्य कैसे भूल गए कि दुनिया में अगर कही जन्नत है तो मां के चरणों में ही है और ए.आर. रहमान ने मां तुझे सलाम गाकर भारत संतान की रगों में एक नया जोश भर दिया। आश्चर्य यह है कि जहां जन-गण-मन के किसी अधिनायक की बात की गई है वह तो सबको स्वीकार है, पर जहां भारत भक्ति का स्वर है उस गीत को सांप्रदायिक कहा जाता है। अच्छा हो देश के यह तथाकथित धर्मनिरपेक्ष नेता अपनी आंखों से संकीर्ण राजनीति का चश्मा उतारकर अपनी आत्मा को जरा उनके नजदीक ले जाएं जो एक बार वंदेमातरम् कहने के लिए फांसी चढ़ते थे, कोड़े खाते थे, रक्त की नदी पर करके भी राष्ट्रीय ध्वज फहराना चाहते थे, तब उन्हें अहसास होगा कि वंदेमातरम् के साथ भारत की आत्मा जुड़ी है, सांप्रदायिकता नहीं। यह भारत भक्ति का मंत्र है, किसी संप्रदाय विशेष का नहीं। जो आज इस गीत को न गाने की छूट देते हैं हो सकता है कल को वे तुष्टीकरण करते हुए राष्ट्र के अन्य प्रतीकों का भी अपमान करने की छूट दे दें। अभी से सावधान होना होगा।



*(प्रसिद्ध स्तंभकार)*

■

# वंदेमातरम् - यानी मां तुझे सलाम

**शाहिद मिर्जा**

यह अफसोसजनक है कि राष्ट्रगीत वंदे मातरम् को लेकर मुल्क में फित्ने और फसाद फैलाने वाले सक्रिय हो गए हैं। मानव संसाधन विकास मंत्रालय ने तय किया कि ७ सितंबर वंदे मातरम् का शताब्दी वर्ष है। इस मौके पर देश भर के स्कूलों में वंदे मातरम् का सार्वजनिक गान किया जाए। इस फैसले का विरोध दिल्ली की जामा मस्जिद के इमाम (वे स्वयं को शाही कहते हैं) अहमद बुखारी ने कर दिया। बुखारी के मन में राजनीतिक सपना है। वे मुसलमानों के नेता बनना चाहते हैं। बुखारी को देश के मुसलमानों से कोई समर्थन नहीं मिला। देश मुसलमान वंदे मातरम् गाते हैं। उसी तरह जैसे कि 'जन गण मन' गाते हैं। 'जन गण मन' कविन्द्र रवीन्द्र नाथ ठाकुर ने अंग्रेज शासक की स्तुति में लिखा था। बहरहाल जब 'जन गण मन' को आजाद भारत में राष्ट्र गान का दर्जा दे दिया गया तो देश के मुसलमान ने भी इसे कुबूल कर लिया। 'सारे जहां से अच्छा, हिंदोस्तां हमारा' एक रम्प और सांगीतिक गान था लेकिन एकाधिक कारणों से उसे राष्ट्रगीत या राष्ट्रगान का दर्जा नहीं मिल सका। इसके बावजूद कि कोई बाध्यता, अनिवार्यता नहीं है, राष्ट्रीय दिवसों पर 'सारे जहां से अच्छा...' जरूर गया जाता है। यह स्वतः स्फूर्त है। भारत का गुणगान करने वाले किसी भी गीत, गान या आह्वान देश के मुसलमान को कभी कोई एतराज नहीं रहा। आम मुसलमान अपनी गरीबी और फटेहाली के बावजूद भारत का गान करता है। सगर्व करता है। एतराज कभी कहीं से होता है तो वह व्यक्ति, नेता, मौलाना या इमाम विशेष का होता है। इस विरोध के राजनीतिक कारण हैं। राजनीति की लपलपाती लिप्साएं है। कभी इमाम बुखारी और कभी सैयद शहाबउद्दीन जैसे लोग मुसलमानों के स्वयं-भू नेता बन कर अलगाववादी बात करते रहे हैं। ऐसा करके वे अपनी राजनीति चमका पाते हैं या नहीं यह शोध का विषय है लेकिन देश के आम मुसलमान का बहुत भारी नुकसान जरूर कर देते हैं। आम मुसलमान तो ए.आर. रहमान की धुन पर आज भी यह गाने में कभी कोई संकोच नहीं करता कि 'मां, तुझे सलाम...' इसमें एतराज की बात ही कहां है? धर्म या इस्लाम कहां आड़े आ गया? अपनी मां को सलाम नहीं करें तो और क्या करें? अपने मुल्क को, अपने वतन को, अपनी सरजमीन को मां कहने में किसे दिक्कत है? वंदे मातरम् का शाब्दिक अर्थ है मां, तुझे सलाम। इसमें एतराज लायक एक भी शब्द नहीं है? जिन्हें लगता है वे

इस्लाम और उसकी गौरवपूर्ण परंपरा को नहीं समझते। इस्लामी परंपरा तो कहती है कि 'हुब्बुल वतन मिनल ईमान' अर्थात राष्ट्र प्रेम ही मुसलमान का ईमान है। आजादी की पहली जंग १८५७ में मुगल बादशाह बहादुर शाह जफर की अगुवाई में ही लड़ी गई। फिर, महात्मा गांधी के नेतृत्व में बादशाह खान सरहदी गांधी खान अब्दुल गफ्फार खान, मौलाना अबुल कलाम आजाद, डॉ. जाकिर हुसैन, डॉ. सैयद महमूद, यूसुफ मेहर अली, सैफउद्दीन किचलू, एक लंबी परंपरा है भारत के लिए त्याग और समर्पण की। काकोरी कांड के शहीद अशफाक उल्लाह खान ने वंदे मातरम् गाते हुए ही फांसी के फंदे को चूमा। कर्नल शहनवाज खान, नेताजी सुभाष चंद्र बोस के विश्वस्त सहयोगी थे। पाकिस्तान के साथ युद्धों में कुर्बानी का शानदार सिलसिला है।

ब्रिगेडियर उस्मान, हवलदार अब्दुल हमीद से लेकर अभी कारगिल संघर्ष में मोहत काठात तक देशभक्ति और कुर्बानी की प्रेरक कथाएं हैं। इन्हें रचने वाला देश का आम मुसलमान भी है।

वंदे मातरम् हो या जन गण मन, आपत्ति आम मुसलमान को कभी नहीं रही। वह मामूली आदमी है। प्रायः शिक्षित नहीं है। अच्छी नौकरियों में भी नहीं है लेकिन ये सारी हकीकतें देश प्रेम के उसके पावन जज्बे को जर्रा भरी भी कम नहीं करतीं। साधारण मुसलमान अपनी 'मातृभूमि' से बेपनाह मोहब्बत करता है, अत्यंत निष्ठावान है और उसे अपने मुल्क के लिए दुश्मन की जान लेना और अपनी जान देना बखूबी आता है। अपने राष्ट्र प्रेम का प्रमाण पत्र उसे किसी से नहीं चाहिए।

राष्ट्रगीत को लेकर इने गिने लोगों की मुखालिफत को प्रचार बहुत मिला। बिना बात का बखेड़ा है क्योंकि बात में दम नहीं है। मुल्क के तराने को गाना अल्लाह की इबादत में कतई कोई खलल नहीं है। अल्लाह तो लाशरीकलहू (उसके साथ कोई शरीक नहीं) ही है और रहेगा। अल्लाह की जात में कोई शरीक नहीं। बहरहाल मुसलमानों का भी अपना समाज और मुल्क होता है। जनाबे सद्र एपीजे अब्दुल कलाम अगर चोटी के साइंटिस्ट हैं तो उनकी तारीफ होगी ही, मोहम्मद कैफ अच्छे फील्डर हैं तो तालियां बटोरेंगे ही, सानिया मिर्जा सफे अव्वल में हैं तो हैं, शाहरूख खान ने अदाकारी में झंडे गाड़े हैं तो उनके चाहने वाले उन्हें सलाम भी करेंगे। इसी तरह बंकिम चन्द्र चटर्जी का राष्ट्रगीत है। शायर अपने मुल्क की तारीफ ही तो कर रहा है। ऐसा करना उनका हक है और फर्ज भी। कवि यही तो कह रहा है कि सुजलाम, सुफलाम, मलयज शीतलाम। कवि ने मातृभूमि की स्तुति की। इसमें एतराज लायक क्या है। धर्म के विरोध में क्या है? जिन निहित स्वार्थी तत्वों को वंदे मातरम् काबिले एतराज लगता है वो अपनी नाउम्मीदी, खीझ और गुस्से में दो रोटी ज्यादा खाएं लेकिन इस प्यारे मुल्क के अमन-चैन और खुशगवार माहौल को खुदा के लिए नजर नहीं लगाएं। वंदे मातरम्।

***(लेखक राजस्थान पत्रिका के डिप्टी एडिटर हैं)*** ■

# वंदेमातरम के बहाने लोकतंत्र का मज़ाक

## आलोक तोमर

अंग्रेजों ने बंगाल का विभाजन १६०५ में किया था और इसके खिलाफ जो मशहूर बंग-भंग आंदोलन हुआ था, उसमें भी वंदेमातरम् ही मुख्य गीत था। राष्ट्रीय स्वयं संघ के संस्थापक डॉ. केशव बलिराम हेडगेवार को तो वंदेमातरम् आंदोलन में हिस्सा लेने के लिए ही नागपुर में स्कूल से निकाल दिया गया था और १६२५ में उन्होंने संघ की स्थापना की।

आज कांग्रेस वंदेमातरम् को लेकर बहुत उत्साहित नहीं है। जाहिर है कि शरीयत आदि का जो हवाला इस महान गीत के खिलाफ दिया गया है उसे लेकर कांग्रेस को अपने अल्पसंख्यक वोट बैंक की काफी चिंता है। मगर यही कांग्रेस अगर वह आजादी के पहले वाली कांग्रेस की उत्तराधिकारी है तो १६१५ के बाद अपना हर अधिवेशन वंदेमातरम् से शुरू करती रही है और आज तक करती है। नेताजी सुभाष चंद्र बोस ने तो वंदेमातरम् को अपनी आजाद हिंद फौज का प्रयाण गीत बना दिया था और सिंगापुर में जो आजाद हिंद फौज रेडियो स्टेशन था वहां से उसका लगातार प्रसारण होता था।

१४ अप्रैल १६०६ को कोलकत्ता में वंदेमातरम् गाते हुए देशभक्तों का एक बड़ा जुलूस निकला था। इस जुलूस में महर्षि अरविंद भी थे जो आईसीएस की अपनी नौकरी छोड़ कर देश और समाज की लड़ाई में शामिल हो गए थे। इस जुलूस पर लाठियां चली और महर्षि अरविंद भी घायल हुए। बाद में महर्षि ने खुद वंदेमातरम् का सांगीतिक अंग्रेजी अनुवाद किया। महर्षि ने अपनी पुस्तक महायोगी में लिखा है कि वंदेमातरम् से बड़ा राष्ट्रीयता का प्रतीक दूसरा नहीं हो सकता। बाकी सबको छोड़िये, अंग्रेजों की रची किताब कैम्ब्रिज हिस्ट्री ऑफ इंडिया में भी लिखा है कि वंदेमातरम् संसार की महानतम साहित्यिक और राष्ट्रीय रचनाओं में से एक है।

महात्मा गांधी की हर प्रार्थना सभा वंदेमातरम से शुरू होती थी।

*(वरिष्ठ पत्रकार)*

■

# वन्देमातरम्



सुजलाम् सुफलाम् मलयज शीतलाम्
शस्य श्यामलाम् मातरम्। वन्दे मातरम्

शुभ्र ज्योत्स्नां पुलकित यामिनीम्
फुल्लकुसुमित द्रुमदल शोभिनीम्
सुहासिनीम् सुमधुर भाषिणीम्
सुखदाम् वरदाम् मातरम्। वन्दे मातरम्

कोटि कोटि कंठ कलकल निनाद कराले
कोटि कोटि भुजैधृत ख़रकरवाले
अबला केनो माँ एतो बले
बहुबल धारिणीम् नमामि तारिणीम्
रिपुदल वारिणीम् मातरम्। वन्दे मातरम्

तुमि विद्या तुमि धर्म
तुमि हृदि तुमि मर्म
त्वं हि प्राणाः शरीरे
बाहु ते तुमि माँ शक्ति
हृदये तुमि माँ भक्ति
तोमारइ प्रतिमा गड़ि मन्दिरे मन्दिरे
वन्दे मातरम्

त्वं हि दुर्गा दशप्रहरणधारिणी
कमला कमलदल विहारिणी
वाणी विद्या दायिनी, नमामि त्वां, नमामि कमलाम्
अमलाम् अतुलाम्, सुजलाम्, सुफलाम्, मातरम्
वन्दे मातरम्

श्यामलाम्, सरलाम् सुस्मिताम्, भूषिताम्
धरणीम्, भरणीम्, मातरम्।।
वन्दे मातरम्



**Composed by Bankim Chandra, this song appears in the Bengali novel Anand Math. The English translation of Vande Mataram rendered by Shree Aurobindo, is considered to be the "official" and best. According to Bhavan's book, Vande Mataram by Moni Bagchee (pg. 66),**

*"Bankin Chandra composed the song in an inspired moment, Rabindranath sang it by setting a tune to it and it was left to the genius of Aurobindo to interpret the deeper meaning of the song out of which India received the philosophy of new Nationalism."*

**Here is the entire song. Only first two stanza of this song are considered to be national song. (Did you know that even Jana Gana Mana...is much longer, and that only first two stanzas are recognized as National Anthem) In fact, I find some of the later stanza much more powerful and inspirational. Please note, only translation is by Shree Aurobindo.**


रु. 10/-

भारतीय जनता पार्टी प्रकाशन सं. एच/12/2006

(केन्द्रीय कार्यालय)

11, अशोक रोड, नई दिल्ली - 110 001

दूरभाष : 23382234, 23382235 फैक्स : 23782163

एक्सेलप्रिंट द्वारा मुद्रित